SINGHĪ JAIN ŚĀSTRA SIKṢĀPĪṬHA

SINGHI JAIN SERIES—LXXI

GEN. ED.—ACHARYA JINA VIJAYA MUNI

A STUDY OF THE GUJARATI LANGUAGE IN THE 14TH CENTURY WITH SPECIAL REFERENCE TO A CRITICAL EDITION OF

# ṢAḌĀVAŚYAKA-BĀLĀVABODHAVṚTTI OF TARUṆAPRABHA

BY

PRABODH BECHARDAS PANDIT, M.A., Ph.D. (London)
*Professor of Linguistics, Delhi University, Delhi*



1976
BHARATIYA VIDYA BHAVAN
KULAPATI K. M. MUNSHI MARG
BOMBAY 400007

सिंघी जैनशास्त्र शिक्षापीठ
सिंघी जैन ग्रन्थमाला – ग्रन्थांक ७१
प्रधान संपादक : आचार्य जिनविजय मुनि

---

श्रीतरुणप्रभाचार्यकृत

# षडावश्यकबालावबोधवृत्ति

*

चतुर्दशशतकगुजरातीभाषायाः विशेषाध्ययनम्
एवं उपयुक्तशब्दसूचीसमन्वितम्

*

ग्रन्थसंपादक
प्रबोध बेचरदास पंडित,
एम.ए.,पीएच.डी. (लंडन)
प्राध्यापक, दिल्ली विश्वविद्यालय



भारतीय विद्या भवन
क. मा. मुन्शी मार्ग, बम्बई ४००००७

वि. सं. २०३२] [ई. सन १९७६

# Contents

*ययोः पदाम्भोजनिषेवणेन*
*विद्याऽऽनवद्याऽऽपि मया सुखेन।*
*ताभ्यां पितृभ्यां प्रणतेन मूर्ध्ना*
*कृतिर्मयैषाऽर्प्यत आदरेण॥*

—प्रबोध

# PUBLISHERS' NOTE

The publication of this book in the Bhavan's Singhi Jain Series had been the most ardent desire of the learned author, Dr Prabodh Pandit, since the day he handed over the manuscripts thereof to the General Editor of the Series But as the respected General Editor has observed in his Foreword, the publication of the work has been unusually delayed due to a series of fortuitous circumstances

It is a matter of deep regret to us that Dr Prabodh Pandit could not live to see the fulfilment of his cherished desire as he passed away on 28th November 1975 He had no illness as such and his sudden demise at the age of 52 has snatched away a great scholar of linguistics from our midst

It is, therefore, with a profound sense of sorrow that we are releasing this comprehensive research publication as a posthumous one Though Dr Pandit is bodily not with us today, he will continue to live with us and with posterity through this great work, his *akshara-deha*

# GENERAL EDITOR'S FOREWORD

I have great pleasure in presenting to the scholars in Indian Linguistics Professor P B Pandit's "A Study of the Gujarati Language in the 14th Century—with a critical edition of the Ṣaḍāvaśyaka-bālavabodha-vṛtti of Tarunaprabha" which is published as 71st volume of the Singhi Jain Series

It is not an insignificant coincidence that my own early research work began with the search for Old Gujarati manuscripts, the vast number of manuscripts in which the literary and historical traditions of Gujarat have been preserved during the last one thousand years have attracted many scholars; I edited a collection of source material for the history of Gujarati Language, Prācīna-Gujarati-Gadya-Sandarbha, in 1930, in the research series of the Gujarāta-Purātattva-Mandira of Gujarāta Vidyāpith I had selected a number of prose writings of the 13 16 centuries, besides other samples of early Gujarati texts, I had also selected, for this edition, a number of narratives from a manuscript of Tarunaprabha's Ṣaḍāvaśyaka-balavabodhavrtti It is gratifying to see that now Professor P B Pandit has brought out the complete text of Tarunaprabha's work, together with a linguistic study and a comprehensive etymological word index

Professor Pandit has used four manuscripts for the critical edition, Tarunaprabha composed the text in the year 1411 V S, one of the dated manuscripts used by Professor Pandit belongs to the year 1412 V S, the text thus made available to us is, therefore, fairly reliable It may, however, be noted that Tarunaprabha's text must have been quite a popular work during his time and a number of manuscripts must have been copied by his pupils, probably at the time of Tarunaprabha's writing a diligent search of the various manuscript collections will show many more manuscripts of this work, a comprehensive study of this text material will provide useful data not only for textual criticism but also for dialectal variations in early Gujarati

The printing and publication of this work has been unusually delayed I received the press copy for the work in 1956, and I decided that the printing should be done at the Nirnayasagara Press, the progress of printing at the Nirnayasāgara Press was so slow that after a few formes of the text and index were printed we decided to withdraw the work from the Nirṇayasāgara Press in 1965 and requested the Āryabhūsana Press of Poona to undertake the work, it took six more years for the Āryabhūsana Press to complete the printing

I may add a personal note to this Foreword Professor P B Pandit's father, Pandit Bechardas Doshi and I were colleagues in the Gujarata Vidyapiṭha, both of us have worked together in the same field of research for many years, Pandit Bechardas s work has also been published earlier in the Singhi Jain Series Now, with the publication of his son's work, I think we are symbolically handing over the tradition of learning and scholarship to the new generation My best wishes to those who carry forward this tradition.

7-7-1973

MUNI JINAVIJAYA



आचार्य मुनिश्री जिनविजयजी

जन्म २७-१-१८८८
अवसान ३-६-१९७६



डॉ० प्रबोध बेचरदास पंडित

जन्म २३-६-१९२३
अवसान २८-११-१९७५

## *Homage*

# Munishri Jinavijayaji

*A founder-member of the Bhavan, a member of the first Executive Committee of the Bhavan, the first Honorary Director of the Bhavan and General Editor of the Bhavan's Singhi Jain Series from its inception and an outstanding indologist, Acharya Munishri Jinavijayaji breathed his last on Thursday, June* 3, 1976, *at the venerable age of* 88

*In his "Poorvashrama" he was known as Kisansinh Vriddhisinh Parmar He was born in Vikram Samvat* 1944 (1888 *A D*) *in a Kshatriya family in the village Rupaheli in Mewar He remained a bachelor throughout his life*

*He had accepted Shri Sundaravijayaji Gani as his Guru and came to be known as Muni Jinavijaya*

*Thereafter he dedicated his life to askesis and study He founded the Rajasthan Puratattva Shodhasamstha (Rajasthan Archaeological Research Institute), the Bharat Jain Vidyalaya at Pune and a Sarvodaya Ashrama at Chanderia*

*Under the influence of Mahatma Gandhi, he worked as the Principal of Gujarat Puratattva Mandir in the Gujarat Vidyapeeth In pre-war years, he had been to Germany for a critical study of the old manuscripts of Prakrit and Apabhramsha and was made an Honorary Member of the German Indological Society He contributed* 22 *works in the series of "Grantha and Granthkar' sponsored by Gujarat Vidyasabha, Ahmedabad Among his many works,* Puratattva Samshodhanano Purva Itihas (*Early History of Archaeological Research*), Adhidhan Deepika (*a lexicon of Pali*), Prabhandhakosha, Jain Attihasik Gurjar Kavya Sanchay *and* Haribhadracharyasya Samaynirnayah *are of permanent value*

*He edited many books under the Singhi Jain Series and the Rajasthan Puratattva Granthamala*

*He had participated in the famous Dandi March and suffered incarceration for six months At the invitation of Gurudev Tagore he had also stayed at Shantiniketan and founded there a Jnanapeeth*

*The University of Bombay had invited him to deliver a series of lectures under the Thakkar Vasanji Madhavji Lecture Series Scheme*

*In* 1963, *the Government of India had conferred on him 'Padmashri'*

*In his death the world of scholars has become poorer and the Bhavan has lost one of its stalwart founders*

श्रीतरुणप्रभाचार्य रचित

# षडावश्यकबालावबोधवृत्ति

## सिंघी जैन ग्रन्थमाला के प्रधान संपादक तथा संचालक मुनि जिनविजयजी द्वारा आलेखित संपादकीय पर्यालोचन

### प्रस्तुत पर्यालोचन के मुख्य विषय

# प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन का पूर्व इतिहास

चिरकाल की प्रतीक्षा के बाद सिंघी जैन ग्रन्थ-माला का तरुणप्रभाचार्यकृत 'षडावश्यक बालवबोध वृत्ति' नामक यह एक विशिष्ट-ग्रन्थ विद्वानों के हाथ में उपस्थित हो रहा है।

इस ग्रन्थ के प्रकाशन का इतिहास मेरे साहित्यिक-जीवन के प्रारम्भ काल के जितना पुराना है।

सन् १९१९ में पूना में रहते हुए सबसे प्रथम मुझे इस ग्रन्थ का परिचय हुआ। मैं उन दिनों पूना में नूतन स्थापित भाण्डारकर प्राच्यविद्या संशोधन मंदिर में राजकीय ग्रन्थ संग्रह का निरीक्षण कर रहा था, प्रो. उटगीकर उस समय उक्त संग्रह के अधीक्षक थे। वे संग्रहगत पुराने ग्रन्थों की सूचियों का निरीक्षण कर रहे थे, तब उन्होंने जैन ग्रन्थों की सूची में 'षडावश्यक वृत्ति' नामक इस ग्रन्थ की बहुत सुन्दर प्राचीन हस्तलिखित प्रति (पाण्डुलिपि) मेरे सामने लाकर रखी और पूछा कि इस ग्रन्थ का क्या विषय है?

चूंकि इसके पहले मैंने भी इस ग्रन्थ को देखा नहीं था इसलिये प्रो. उटगीकर की जिज्ञासा को पूरी करने के लिये मैंने ग्रन्थ को हाथ में लेकर उसके आदि अन्त के कुछ पन्नों को उलट पुलट किया, तो मुझे मालूम हुआ कि आवश्यक सूत्र पर प्राचीन गुजराती भाषा में सुलिखित, बालजनों को बोध कराने की दृष्टि से लिखा गया, विवरणात्मक बालावबोध वृत्ति अर्थात् व्याख्या है।

उस समय मेरे पास उक्त प्राच्य विद्या संशोधन मंदिर के मुख्य पुरस्कर्ता स्व. प्रो. पांडुरंग दामोदर गुणे बैठे हुए थे। डॉ. गुणे फर्गुसन कॉलिज में संस्कृत भाषा एवं तुलनात्मक भाषा विज्ञान के मुख्याध्यापक थे। उन्होंने जर्मनी जाकर डॉ. हर्मन जेकोबी के पास प्राकृत भाषा का विशेष अध्ययन किया था और पीएच. डी. की डिग्री ली थी। प्राकृत तथा अपभ्रंश भाषा में लिखित साहित्य का उस समय तक विद्वानों को विशेष परिचय प्राप्त नहीं हुआ था। मुझे जैन साहित्य एवं जैन ग्रन्थ भंडारों का अच्छा अध्ययन एवं अवलोकन होने के कारण डॉ. गुणे मुझसे इस विषय में विशिष्ट जानकारी प्राप्त करना चाहते थे। अतः उनका मेरे साथ घनिष्ट-सा सम्बन्ध हो गया था। जैन भंडारों में प्राकृत अपभ्रंश तथा प्राचीन देशी भाषाओं में लिखित बहुत विशाल साहित्य भरा पड़ा है। इसका परिचय मैं उनको देता रहता था। कुछ छोटी अपभ्रंशी रचनाओं का मैंने उनको परिचय दिया तो वे उनको सम्पादित कर किसी संशोधनात्मक अंग्रेजी पत्रिका में प्रगट करना चाहते थे। उसी सिलसिले में डॉ. गुणे को मैंने इस ग्रन्थ का भी कुछ परिचय कराया। बालावबोध शब्द का अर्थ उनको समझाया। मराठी भाषा में बालबोध शब्द प्रचलित है। परन्तु वह तो प्रायः देवनागरी लिपि के अर्थ में प्रयुक्त होता है। बालबोध अर्थात् देवनागरी लिपि में लिखी तथा छपी हुई मराठी पुस्तक। इससे भ्रान्त होकर डॉ. गुणे ने पूछा कि क्या यह ग्रन्थ मराठी भाषा में है? तब मैंने उनको बताया कि प्राचीन जैन ग्रन्थों का आबाल-जनों को ज्ञान प्राप्त कराने की दृष्टि से उन पर प्रचलित देश भाषा में जो कोई अर्थ, विवरण या विवेचन आदि लिखे जाते हैं वे सामान्य रूप से बालावबोध के नाम से पहचाने जाते हैं।

जैन आगमों में आवश्यक सूत्र-नामक नामक प्राकृत भाषा का जो एक मूल सूत्र है उस पर प्राचीन काल में संस्कृत भाषा में अनेक व्याख्याएं तथा टीकाएँ आदि लिखी गई हैं परन्तु यह आवश्यक सूत्र संस्कृत तथा प्राकृत भाषा नहीं जानने वाले जैन गृहस्थ-स्त्री, पुरुष या बाल आदि सामान्य जनों को भी अवश्य पठनीय है। इसलिये इसका ज्ञान होना आवश्यक मानकर मध्य-कालीन जैन विद्वानों ने अपने समय की प्रचलित देश भाषा में विवरण आदि लिखने का प्रयत्न

किया है और इस प्रकार अनेक प्राचीन जैन ग्रन्थो का तत्कालीन देश भाषा में ऐसे बहुत से बालवबोध स्वरूप लिखे गये ग्रथ मिलते हैं।

डॉ गुणे को जब यह मालूम हुआ कि इस ग्रन्थ की रचना विक्रम की पन्द्रहवी शताब्दि के प्रारभ में हुई और इसकी भाषा बहुत ही व्याकरणबद्ध तथा शुद्ध उच्चारण पूर्वक ग्रथित है तो उनको एक जिज्ञासा उत्पन्न हुई और वे कुछ दिन तक मेरे पास बैठकर इस ग्रन्थ के कुछ अशो को समझने का प्रयत्न करते रहे।

डॉ गुणे का विचार उस समय अपभ्रश भाषा के साथ सम्बन्ध रखनेवाला छोटा-मोटा व्याकरणात्मक निबन्ध लिखने का था इस दृष्टि से वे प्राचीन मराठी भाषा का सबसे महत्त्व का ग्रन्थ जो 'ज्ञानेश्वरी' है--उसका भी अध्ययन कर रहे थे। चूँकि 'ज्ञानेश्वरी' की मूल प्राचीन मराठी भाषा का सम्बन्ध प्राचीनतम गुजराती भाषा के साथ भी कुछ कुछ साम्य रखता है। इसलिये मैं भी ज्ञानेश्वरी की रचना का उस दृष्टि से अध्ययन करता रहता था। डॉ गुणे का यह विचार हुआ कि तरुणप्रभाचार्य कृत--प्रस्तुत षडावश्यक बालावबोध के कुछ अशो को प्राचीन मराठी ग्रन्थ के रूप में अवतरित किया जाय तो कैसा रहेगा?

यो मैं कई वर्षो से गुजराती भाषा में लिखित प्राचीन गद्य-पद्यात्मक उल्लेखो का सग्रह करता रहा था। पाटण में रहते हुए मैंने ताडपत्रो पर लिखे गये कितने ही गद्याशो का भी सग्रह कर रखा था और वैसे ही वैसी अनेक पद्य रचनाओ का भी सग्रह करता रहा।

## प्रस्तुत बालावबोध की विशिष्ट उपयोगिता और उसके प्रकाशन निमित्त मेरे प्रयत्न

पर जब मैंने तरुणप्रभाचार्य कृत प्रस्तुत षडावश्यक बालावबोध का विशेष ध्यानपूर्वक अवलोकन किया तो मुझे इसकी विशिष्टता का अच्छा ख्याल हुआ और मैंने सोचा कि इस ग्रन्थ का प्राचीन गुजराती भाषा के अध्ययन की दृष्टि से विशिष्ट महत्त्व है और प्रकाश में लाना चाहिए।

यो मैंने इसके तो पहले सोम सुन्दरसूरि कृत रचनाओ मे से ऐसे कितने प्राचीन भाषा के गद्यात्मक अवतरणो का सग्रह कर रखा था। तथा माणिक्यसुन्दरकृत--'वाग्विलास' नामक एक सम्पूर्ण गुजराती गद्यग्रन्थ का प्रकाशन भी गायकवाड ओरिएण्टल सिरीज के एक ग्रन्थ में प्रकाशित करवाया था। परन्तु उक्त रचनाओ की अपेक्षा मुझे प्रस्तुत 'षडावश्यक बालावबोध' अनेक दृष्टि से अधिक महत्त्व का मालूम दिया। इसके रचयिता तरुणप्रभाचार्यने गुजरात राजस्थान सिन्ध आदि प्रदेशो में विशेष परिभ्रमण किया था। अत इनको तत्कालीन देश भाषा के विविध स्वरूपो का अच्छा परिचय था।

प्रथम तो इस ग्रन्थ की रचना वि स १४११-१२ में हुई, जो तब तक प्राप्त मुझे सबसे प्राचीनतम गद्यरचना मालूम दी और दूसरी विशिष्टता इसकी यह मालूम दी कि जो प्रति पूना में उपलब्ध है वह उसी समय लिखी गई और वह भी स्वय ग्रन्थकार के निजी तत्त्वावधान में तैयार की गई है। प्रतिलिपि को ग्रन्थकारने स्वय पदच्छेद आदि के चिन्हो से अकित की और लिपिकर्ता से कोई शब्द या अक्षर छूट गया मालूम दिया तो उसे स्वय उन्होने शुद्ध कर दिया। इस प्रकार प्रस्तुत ग्रन्थ की उक्त प्रतिलिपि सर्वथा प्रमाणभूत प्रतीत हुई। अत विचार हुआ कि इस ग्रन्थ को उस मूल प्रति के आधार पर तैयार करवाकर प्रकाशित करना चाहिए।

इसके बाद सन् १९२० में महात्मा गाधीजी ने अहमदाबाद में गुजरात विद्यापीठ नामक राष्ट्रीय विश्वविद्यालय की स्थापना की और उसमें सेवा देने के लिए स्वय महात्माजी ने मुझे आमत्रित किया। तब मैं पूना स्थित अपने मुख्य कार्यालय को सकुचित कर अहमदाबाद के गुजरात विद्या-

पीठ में सबसे प्रथम एक राष्ट्रीय सेवक के रूप में सम्मिलित हुआ। मेरी प्रेरणा से गांधीजीने उक्त विद्यापीठ में प्राचीन भारतीय संस्कृति, साहित्य और इतिहास के विशिष्ट अध्ययन, अध्यापन की दृष्टि से पुरातत्त्व-मंदिर नामक एक विशिष्ट संशोधन विभाग की स्थापना की और उसके मुख्य आचार्य के रूप में मेरी नियुक्ति हुई।

इस विभाग में अनुस्नातक और स्नातकोत्तर विद्यार्थियों के अध्ययन की विशिष्ट व्यवस्था की गई थी। संस्कृत, पालि, अपभ्रंश, प्राचीन गुजराती, राजस्थानी फारसी और अरबी भाषा के अध्ययन की भी समुचित व्यवस्था की गई थी। साथ में भारत के प्राचीन इतिहास, स्थापत्य कला आदि सांस्कृतिक विषयों का भी विशिष्ट परिचय प्राप्त करने, कराने की भी योग्य व्यवस्था की गई। इन विषयों के विशिष्ट ज्ञाता विद्वानों का भी यथायोग्य प्रबन्ध किया गया।

अध्ययन, अध्यापक के सिवाय उन उन विषयों के प्राचीन ग्रन्थों के प्रकाशन कार्य करने की भी व्यवस्था की गई। तदनुसार सर्वप्रथम संस्कृत, प्राकृत, पालि भाषा की प्राथमिक पाठ्यपुस्तकें प्रकाशित की गई। श्री काका साहेब कालेलकर जो उस समय उक्त पुरातत्त्व मंदिर के एक विशिष्ट परामर्शदाता, मंत्री के रूप में सम्मिलित हुए थे, उन्होंने 'उपनिषद्-पाठावली' नामक एक पुस्तक तैयार की। मैंने भी प्राकृत भाषा तथा पालि भाषा के विद्यार्थियों के लिए प्राकृत-पाठमाला तथा पालि पाठावली नामक दो प्राथमिक पुस्तिकाएँ तैयार की। प्राचीन गुजराती, राजस्थानी भाषा का विशेष अध्ययन एवं संशोधन करने, कराने की दृष्टि से 'प्राचीन गुजराती-गद्य संदर्भ' नामक एक विशिष्ट ग्रन्थ का संकलन तैयार किया। इस ग्रन्थ में सर्वप्रथम मैंने इसी 'षडावश्यक बालावबोध' में से कुछ कथाओं का संचयन किया। इसके उपरान्त सोमसुन्दरसूरिकृत कुछ कथाओं का संग्रह भी संकलित किया। माणिक्यसुन्दरकृत पृथ्वीचंद चरित्र अपरनाम 'वाग्विलास' नामक एक पूर्ण कृति भी उक्त संदर्भ में संकलित की गई तथा कितने ही पुरातन औक्तिक निबंधों का भी संकलन किया गया।

इस संदर्भ के संपादन के समय मेरा विचार हुआ कि प्रस्तुत 'षडावश्यक बालावबोध' पूर्ण रूप में 'गुजरात पुरातत्त्व मंदिर' ग्रन्थावली में यथासमय प्रकाशित किया जाय। तदनुसार मैंने इस ग्रन्थ की सम्पूर्ण सुवाच्य अक्षरों में प्रेस कॉपी तैयार करवाई। इस समय मुझे पता लगा कि इस ग्रन्थ का मेरुसुन्दरकृत–संक्षिप्त रूप भी भंडारों में प्राप्त होता है। पता लगाने पर बम्बई की रोयल एशियाटिक सोसायटी के ग्रंथ संग्रह में भी उसकी एक प्राचीन प्रति विद्यमान है। तब मैंने उसको भी मंगवाई और इन दोनों ग्रन्थों के पाठों का मिलान करना चाहा तो मुझे मालूम हुआ कि मेरुसुन्दर ने बहुत से अंश तो तरुणप्रभाचार्य के ग्रन्थ से वैसे के वैसे ही उद्धृत कर लिये हैं और कहीं कहीं वाक्यान्तर और शब्दान्तर का भी प्रयोग किया है। मैं चाहता था कि ग्रन्थ के मूल भाग में तरुणप्रभकृत पाठ दे दिया जाय और उसके नीचे पाद टिप्पणी के रूप में मेरुसुन्दरकृत पाठ दिया दे जाय। क्योंकि तरुणप्रभ और मेरुसुन्दर के बीच में प्रायः एक शताब्दि के जितना अन्तर है। इसलिए भाषा का तुलनात्मक अध्ययन करनेवाले शोधक विद्वानों को यह पता लग जाय कि तरुणप्रभ की भाषा में और मेरुसुन्दर की भाषा में कितना अंतर पाया जाता है। इस दृष्टि से मैंने मेरुसुन्दरकृत रचना की पूर्ण प्रतिलिपि करवा ली थी।

यह समय सन् १९२६-२७ का था। मैंने इस ग्रन्थ को छपवाने के लिये बम्बई के निर्णय सागर जैसे विख्यात एवं सुन्दर छपाई करनेवाले प्रेस में जाकर इसके टाइप आदि का प्रबन्ध किया।

इसके साथ ही उसी गुजरात पुरातत्त्व मंदिर ग्रन्थावली में, गुजरात के प्राचीन इतिहास का एक मुख्य आधारभूत ग्रन्थ, मेरुतुंगाचार्य रचित 'प्रबन्ध चिन्तामणि' नामक ग्रन्थ का मुद्रण कार्य भी मैंने प्रारंभ किया और उसे बम्बई के वैसे ही प्रख्यात कर्नाटक प्रिंटिंग प्रेस में छपने को दे दिया। निर्णय सागर प्रेस में 'सम्मति तर्क' नामक महाग्रन्थ, पुरातत्त्व मंदिर ग्रन्थावली में अन्तर्गत छप रहा था इसलिए उस प्रेस ने कुछ समय बाद प्रस्तुत ग्रन्थ का काम हाथ में लेने को कहा।

सन १९२८ के प्रारम्भ में मेरा विचार जर्मनी जाने का हुआ और उसके लिए मैंने, गुजरात विद्यापीठ से दो साल की अनुपस्थिति की स्वीकृति के लिये, महात्मा गांधीजी से निवेदन किया और उन्होंने मुझे सहर्ष एवं सोत्साह वैसा करने की अनुमति प्रदान की। साथ ही उन्होंने कृपा करके अपने यूरोपियन मित्रों को उद्दिष्ट कर अपने हस्ताक्षरों से अंकित एक संक्षिप्त सिफारसी पत्र भी मुझे प्रदान किया।

सन् १९२८ के मई महीने के अन्तिम सप्ताह में पी एण्ड ओ कम्पनी की स्टीमर द्वारा मैंने युरोप के लिये प्रस्थान किया। पेरिस और लन्दन की युनिवर्सिटियों और ब्रिटिश म्युजियम आदि का अवलोकन करता हुआ हालैंड और बेलजियम की कुछ विशिष्ट संस्थाएँ देखता हुआ, अगस्त महीने में जर्मनी के प्रख्यात बन्दरगाह हाम्बुर्ग में पहुँचा। वहाँ पर मेरे कई सम्मान्य जर्मन विद्वान मित्र-जैसे कि डॉ हर्मन याकोबी, प्रो फोनग्लाजेनाप, प्रो ओट्टोश्रायडर, प्रो शुब्रिग, डॉ आल्सडोर्फ आदि विद्वानों से मुलाकातों करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। दुःख के साथ लिखना पडता है कि इन विद्वानों में से प्रो आल्सडोर्फ के सिवाय आज कोई विद्यमान नहीं है।

हाम्बुर्ग युनिवर्सिटी में इण्डोलोजी (भारतीय ज्ञानविज्ञान) विषयक शिक्षापीठ के अध्यक्ष प्रो शुब्रिग थे, जो सन् १९२६ में अहमदाबाद स्थित हमारे गुजरात पुरातत्त्व मंदिर का कार्य निरीक्षण करने के लिए आये थे। उनके साथ वहाँ पर प्रायः चार महीने व्यतीत किया। उनके शिष्यों में डॉ ओलसडोर्फ तथा डॉ. तवाडिया (जो गुजरात के पारसी कौमके एक रिसर्च स्कॉलर थे और खासकर गुजराती भाषा के अध्ययन, अध्यापन एवं संशोधन कार्य का उच्च ज्ञान प्राप्त कर रहे थे), आदि पाँच-सात रिसर्च स्कॉलर जिनमें कुछ जर्मन बहिनें भी थीं—काम कर रहे थे। डॉ आल्सडोर्फ अपभ्रंश भाषा साहित्य का विशेष अध्ययन एवं संशोधन सम्पादन आदि कार्य कर रहे थे। डॉ तवाडिया भी जो गुजराती भाषा एवं साहित्य का विशिष्ट अध्ययन कर रहे थे के साथ प्राचीन गुजराती भाषा साहित्य विषयक चर्चा होती रहती थी। प्रसंगवश मैंने प्राचीनतम गुजराती गद्य साहित्य का जब परिचय कराया तो उसमें प्रस्तुत तरुणप्रभाचार्यकृत 'षडावश्यक बालावबोध' का भी परिचय विशेष रूप से कराया। चूँकि डॉ तवाडियाने मेरी सम्पादित 'प्राचीन गुजराती गद्य संदर्भ' नामक पुस्तक का अच्छी तरह अवलोकन किया था। और उनके पास मेरी वह पुस्तक भी रखी हुई थी। प्रसंगवश मैंने उनसे कहा कि जब मैं जर्मनी से वापस लौटकर अपने स्थान गुजरात पुरातत्त्व मंदिर पहुँचूंगा तब इस पूरे ग्रन्थ को छपवाने का प्रबन्ध करूंगा इत्यादि।

प्रो डॉ शुब्रिग अपने समय के जर्मन विद्वानों में जैन साहित्य के सबसे बड़े अभ्यासी और उच्च कोटि के मर्मज्ञ विद्वान थे। प्राकृत और संस्कृत, अपभ्रंश भाषा के अतिरिक्त प्राचीन गुजराती तथा हिन्दी भाषा के भी ज्ञाता थे। प्राचीन गुजराती गद्य-पद्य वे अच्छी तरह समझ लेते थे और मुझसे उनका आग्रह था कि मैं उन्हें जो पत्र लिखूँ वह गुजराती में ही लिखा करूँ। उनसे भी प्रसंगवश प्रस्तुत 'षडावश्यक बालावबोध' ग्रन्थ का परिचय मैंने उनसे कराया और वे इन सब बातों को बराबर नोट करते रहे।

हाम्बुर्ग से दिसम्बर में मैं बर्लिन गया और वहाँ पर मुझे युनिवर्सिटी में भारतीय विद्या सम्पत्ति के प्रधानाध्यापक तथा जर्मन ओरिएण्टल सोसायटी के अध्यक्ष विश्वविख्यात गाहइमराट डॉ हाईनरीग ल्युडर्स तथा उनकी विदुषी पत्नी डॉ एन जे ल्युडर्स, डॉ वाल्दश्मेन आदि अनेक विद्वानों से परिचय करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ।

इसी तरह जर्मनी के विश्व विख्यात, वर्ल्ड पोलिटिक्स के महान् आचार्य, जर्मन साम्राज्य की पोलिटिकल एकेडेमीके अध्यक्ष, प्रो फोनमुन्स मेंडेलिन्स जैसे महान् राजनीतिज्ञ आदि अनेक विद्वानों का भी यथेष्ट परिचय प्राप्त करने का सुअवसर मिला। फोनमुन्स मेंडेलिन्स अपने समय के संसार के एक राजनीतिशास्त्र के महान् शिक्षा गुरु थे। उनको भारत की तत्कालीन राजनीतिक परिस्थिति का भी बहुत कुछ परिज्ञान था। इग्लैंड के सुप्रसिद्ध राजनीतिज्ञ विद्वान और नेता प्रो. हेरल्ड लास्की जैसे उनके प्रिय शिष्यों में से थे। उनके साथ महात्मा गांधीजी द्वारा चलाई जाने

वाली राजकीय प्रवृत्ति के विषय में भी बहुत-सी चर्चायें होती थी। उनकी एक मात्र विदुषी पुत्री थी, जिसको भी भारतीय संस्कृति और जागृति के विषय में बहुत रुचि थी और वह कई बार मेरे द्वारा बर्लिन में स्थापित हिन्दुस्तान हाउस में मिलने आया करती थी। डॉ ल्यूडर्स तथा उनकी पत्नी एवं प्रो गेवेनित्स तथा उनकी पुत्री एक बार हिन्दुस्तान हाउस में चाय पान करने के लिए भी आये थे।

बर्लिन में बैठे बैठे भी गुजरात पुरातत्व मंदिर द्वारा छपते हुए और छपायेजाने वाले ग्रन्थों के विषय की चिन्ता बराबर बनी रहती थी। प्रबन्ध चिन्तामणि के कुछ प्रूफ भी मैं वहाँ मंगवाता रहा। प्राचीन गुजराती गद्य संदर्भ की प्रस्तावना जो मैं विस्तार के साथ लिखना चाहता था, परन्तु जर्मनी चले जाने के कारण वह लिख नहीं पाया। बाद में पीछे से पुरातत्व मंदिर को उसी मूलरूप में छपवाकर उसे प्रसिद्ध कर देना पड़ा। यदि उस प्रस्तावना को मैं उस समय लिख पाता तो उसमें प्रस्तुत 'षडावश्यक बालावबोध' के साथ सम्बन्ध रखनेवाली उपयुक्त माहिती लिख देता।

जर्मनी से आने पर ज्ञात हुआ कि गुजरात पुरातत्व मंदिर की स्थिति विघटित-सी हो गई है, और मुझे महात्मा गांधीजी द्वारा प्रारम्भ नमक सत्याग्रह आन्दोलन में से संलग्न होकर सन् १९३० के मई महीने में अंग्रेज सरकार के जेल खाने में छ महीने की विश्रान्ति का आनन्द लेना पड़ा।

नासिक की सेंट्रल जेल में रहते हुए स्व मित्रवर श्री कन्हैयालाल मुंशी से घनिष्ठ सम्बन्ध हुआ। हम दोनों पास पास की कोटरियों में रातको सो जाया करते थे, परन्तु सारा दिन, खाना पीना, उठना बैठना, चर्चा वार्ता करना आदि सब एक साथ ही करते रहते थे। मुंशीजी वहीं जेल में रहते हुए अपनी 'गुजरात एंड इट्स लिटरेचर' नामक प्रसिद्ध पुस्तक का आलेखन भी करते रहते थे। उसके विषय में उनके साथ हमेशा विचार विमर्श होता रहता था। 'कुवलय माला' आदि ग्रन्थों का परिचय मैंने उनको कराया उसी तरह और भी अनेक ग्रन्थ तथा ऐतिहासिक प्रमाणों आदि के विषय में भी उनको बहुत से नोट्स कराये। उनके साथ भी प्राचीन गुजराती गद्य विषयक साहित्य के अनेक ग्रन्थों का परिचय देते हुए प्रस्तुत 'षडावश्यक बालावबोध' नामक ग्रन्थ का भी विशिष्ट परिचय कराया। यह सुनकर मुंशीजी की बड़ी तीव्र अभिलाषा हुई कि गुजराती भाषा के ऐसे महत्व के ग्रन्थों का उद्धार करने की कोई योजना बनानी चाहिए।

चूंकि गुजरात पुरातत्व मंदिर की विघटना हो चुकी थी, अत उसके स्थान पर बम्बई के पास अन्धेरी में एक ऐसी नूतन साहित्यिक संस्था स्थापित की जाय, जिसमें श्री मुंशीजी, मैं तथा अन्य इसी प्रकार के दो चार विद्वान आसन लगा कर बैठें और गुजरात की संस्कृति के साधनभूत विविध प्रकार के ग्रन्थों का आलेखन सम्पादन तथा प्रकाशन आदि का कार्य किया जाय। श्री मुंशीजी की योजना थी कि उनके द्वारा पूर्वस्थापित गुजरात साहित्य सभा का पुनर्निर्माण किया जाय और अन्धेरी में एक अच्छीसी उपयुक्त जगह लेकर वहाँ पर कार्यारंभ किया जाय। इस विषय में जेल में बैठे बैठे हम अनेक मनोरथ किया करते थे।

इसी नासिक जेल में गुजरात बहुश्रुत वयोवृद्ध ख्यातनामा कवि श्री बलवन्तराय कल्याणराय ठाकोर मुझसे मिलने आये। वे गुजराती साहित्य के उद्भट विद्वान थे। उस समय वे प्राचीन गुजराती भाषा की साहित्यिक कृतियों का अध्ययन एवं सम्पादन कार्य करना चाहते थे। उन्होंने जब मेरी सम्पादित उपयुक्त प्राचीन गुजराती गद्य संदर्भ नामक पुस्तक देखी तो उस पर उनको काम करने की इच्छा हुई। प्रसंगवश वे नासिक के पास देवलाली नामक स्थान में रहनेवाले अपने एक मित्र के पास हवा खाने की दृष्टि से कुछ दिन आकर रहे थे। उनको ज्ञात हुआ कि मैं भी नासिक की जेल में हवा खा रहा हूँ। तब वे जेल सुपरिटेंडेंट की खास इजाजत लेकर मुझसे मिलने आये, सबसे पहले तो मुझे बहुत मीठे शब्दों में उन्होंने उपालम्भ दिया कि आप साहित्य सेवा के महान् पुण्य कार्य को छोड़कर इस राजनैतिक खटपट के गोरखधन्धे में पड़कर अपना अमूल्य समय क्यों नष्ट कर रहे हैं—इत्यादि। चूंकि श्री ठाकोर एक विशिष्ट विचारधारा रखनेवाले बड़े स्वतंत्र मिजाज के धनी थे। महात्मा गांधीजी द्वारा चलाई गई कुछ राजकीय प्रवृत्तियों के वे खास विरोधी

थे। इसलिये मुझे उन्होंने उक्त प्रकार का मीठा उपालम्भ दिया, उनके साथ मेरा बहुत वर्षों से घनिष्ठ सम्बन्ध था मैं जब पूना में भाडारकर रिसर्च इस्टीटयूट्स के लिए कार्य कर रहा था, तब वे पूना के देश प्रख्यात डेक्कन कॉलेज में एक वरिष्ट प्रोफेसर के पद पर काम कर रहे थे। तभी से उनके साथ मेरा विशिष्ट स्नेह सम्बन्ध हो गया था। प्रो ठाकोर के साथ अनेक प्रकार की साहित्यिक चर्चा वार्ता के प्रसग में उन्होंने अपनी यह इच्छा व्यक्त की, कि 'प्राचीन गुजराती गद्य सदर्भ' गत गद्य रचनाओ पर भाषाकीय विश्लेषण रूप एक निबन्ध और विशिष्ट शब्द कोष तैयार करने का विचार है। इसलिए तरुणप्रभाचार्य कृत-'षडावश्यक बालावबोध' के रचना समय तथा उपलब्ध प्राचीन लिखित प्रति एव ग्रथकार के विषय में उपयुक्त जानकारी माँगी। मैंने उनसे एतदर्थक सब जानकारी दी और कहा कि मैं जेल से मुक्ति पाने के बाद इस पूरे ग्रन्थ को छपवाने का प्रबन्ध करना चाहता हूँ।

सुनकर प्रो ठाकोर बोले कि आप जब यहाँ से मुक्त होकर अहमदाबाद जावे तब मुझे सूचित करना जिससे मैं वहाँ आकर इस विषय में विशेष बातचीत करना चाहूँगा।

जेल का समय पूरा होने पर मैं और श्री मुशीजी दोनो ही एक साथ नासिक के सेंट्रल जेल के द्वार से बाहर निकले और साथ ही रेल द्वारा बम्बई पहुँचे। उस समय मुशीजी सान्ताक्रुझ में रहते थे, हम दोनो वहाँ पहुँचे। मुशीजी की पूजनीया माताजी ने हमारा स्वागत किया। मैं उनके साथ दो-तीन दिन वहाँ रहा और उसी समय अन्धेरी में जाकर, जिस सस्था की स्थापना की कल्पना जेल में बैठे कर रहे थे उसके लिये उपयुक्त जगह की भी तलाश की। दो-तीन जगह भी देखी गई। मुशीजी चाहते थे कि महीने दो महीने में ही यह नूतन सस्था शुरू कर दी जाय। उसके लिये अपेक्षित रकम कैसे प्राप्त की जाय इसकी भी कुछ रूपरेखा उन्होंने आलेखित कर ली और मुझे भी उसमें शीघ्र ही सम्मिलित होकर कार्यारम्भ करने का आग्रह किया। मैं वहाँ से फिर अहमदाबाद अपने स्थान पर पहुँचा।

## शातिनिकेतन में सिंघी जैन ज्ञानपीठ की स्थापना तथा सिंघी जैन ग्रन्थमालाका कार्यारम्भ

दो-तीन महीने अहमदाबाद रहना हुआ इस बीच में कलकत्ता से स्व श्री बहादुर सिंहजी सिंघी का आग्रहपूर्वक आमन्त्रण मिला और जेल जाने के पहले शाति निकेतन जाने का और वहाँ पर सिंघी जैन ज्ञानपीठ स्थापित करने का जो बहुत-सा विचार विनिमय होकर एक सकल्प सा हो गया था। तदनुसार १९३१ के दिसम्बर महीने में अहमदाबाद से अपने आश्रम के कुछ छोटे-बड़े साथियो को लेकर मैं शान्तिनिकेतन पहुँचा। यहाँ पर सिंघीजी की विशिष्ट साहित्य प्रियता एव उदारता के कारण सिंघी जैन ज्ञानपीठ और सिंघी जैन ग्रन्थमाला की नूतन स्थापना की। क्रमश सिंघी जैन ग्रन्थमाला में अनेकानेक ग्रन्थो के सम्पादन और प्रकाशन की योजना हाथ में ली उसके परिणाम स्वरूप जैन साहित्य के अनेक विशिष्ट ग्रन्थ प्रकाश में आने लगे।

ग्रन्थमाला में प्रकाशित किये जानेवाले ग्रन्थो की विशाल नामावली में प्रस्तुत 'षडावश्यक बालावबोध' ग्रन्थ का भी समावेश किया गया। क्योंकि इसकी प्रेस कॉपी जो मैंने अहमदाबाद में पुरातत्त्व मदिर में रहते हुए करवाई थी वह मेरे सग्रह में सुरक्षित थी।

बाद में सन् १९३९ में मुशीजी के विशिष्ट प्रयत्न से उसी पुरानी योजना और कल्पना (जो हमने नासिक की सेंट्रल जेल में बैठकर सोची और जेल में से निकल बाद अन्धेरी में सस्था के लिये जगह आदि की जो देखभाल कर रखी थी) तदनुरूप भारतीय विद्या भवन की नूतन स्थापना का शुभारम्भ हुआ। श्री मुशीजी ने प्रारम्भ ही से मुझे इसमें सलग्न होने के लिए सौहार्द भरा आग्रह किया। मैंने उनके उत्साह, सामर्थ्य, कार्यदक्षता, प्रतिभा आदि अनेक विशिष्ट गुणो के कारण आकृष्ट होकर सहर्ष इस नूतन भारतीय विद्या भवन के कार्य में अपनी सेवा देने का तत्पर बना। भवन के उद्देश्य और गौरव को लक्ष्य कर मुशीजी ने मुझे उसका सम्मान्य नियामक (ऑनरेरी

डायरेक्टर) का कार्य भार सभालने को कहा। यद्यपि मेरे पास सिंघी जैन ग्रन्थमाला के सम्पादन एव प्रकाशन का बहुत बड़ा काम था और जिसका पूर्ण दायित्व मेरे ही पर निर्भर था तथापि श्री मुशीजी के सादर आग्रह के कारण मुझे भारतीय विद्या भवन के नियामक का कार्य भार भी कुछ समय के लिये हाथ में लेना पड़ा सिंघी जैन ग्रन्थमाला के सरक्षक स्व श्री बाबू बहादुर सिंहजी सिंघी के परामर्श से ही मैंने यह काम भी सभाला। बाद में श्री मुशीजी के आग्रह से तथा ग्रन्थमाला की भावी सुव्यवस्था एव सुस्थिरता की दृष्टि से ग्रन्थमाला का सारा बाह्य प्रबन्ध भी भारतीय विद्या भवन को सौंप देने का मैंने निर्णय किया। तदनुसार ग्रन्थमाला भारतीय विद्या भवन द्वारा प्रकाशित की जा रही है।

## प्रस्तुत ग्रन्थ का संपादन कार्य डॉ. श्री प्रबोध पंडित को देने का प्रसंग

उपरोक्त उल्लेखानुसार सिंघी जैन ग्रन्थमाला प्रकाश्यमान ग्रन्थो की सूची में प्रस्तुत बालावबोध का भी समावेश कर रखा था और तदनुसार सन् १९४२-४३ में इस काम को हाथ में लेने का और प्रेस में छपवाने का विचार मै कर ही रहा था, उन्ही दिनों डॉ प्रबोध पडित भारतीय विद्या भवन में एक स्कॉलर के रूप में कुछ अध्ययन करना चाहते थे। इसलिये मैंने इनको स्कॉलरशिप देने का प्रबन्ध किया। बाद में उनका लदन जाकर पीएच डी करने का विचार हुआ तो मैंने इनको सुझाव दिया कि तरुणप्रभकृत प्रस्तुत बालावबोध के कुछ अशो का भाषा वैज्ञानिक अध्ययन करने जैसा है। इनको मेरा सुझाव उपयुक्त लगा और इन्होंने लदन जाकर इसी विषय पर अपना थीसिस तैयार करना निश्चित किया। जो प्रतिलिपि मेरे पास थी, वह मैंने इनको दी साथ में प्राचीन गुजराती गद्य सदर्भ नामक पुस्तक भी इनको दी क्योंकि इस ग्रन्थ की मुख्य जो कथाएँ है वे सब उसमें मैंने छपवा दी थी।

श्री प्रबोध पडित लन्दन से डिग्री प्राप्त कर वापस आये तब इन्होने मुझे अपना यह थीसिस दिखलाया इसकी विशिष्ट उपयोगिता देखकर मैंने इसे सिंघी जैन ग्रन्थमाला मे छपवा देने का निर्णय किया, परन्तु इन्होंने जो काम किया वह तो ग्रन्थ गत विशिष्ट शब्दो वाक्यो का भाषा-वैज्ञानिक विश्लेषण रूप है। ग्रन्थ का मुख्य विषय क्या है और इसमें ग्रन्थकारने किन किन विषयो का विचारो का विवेचन किया है वह तो मूल ग्रन्थ का पूरा अध्ययन किये बिना ठीक परिज्ञान नही हो सकता और मेरा लक्ष्य जो इस ग्रन्थ की तरफ प्रारभ ही से आकृष्ट हुआ है वह तो भाषाकीय विश्लेषण के उपरान्त ग्रन्थ गत विविध विषय की विशिष्टता के कारण है। अत मैंने अपने पूर्व सकल्पानुसार डॉ प्रबोध पडित के प्रस्तुत थीसिस के साथ पूरे ग्रन्थ को मूलरूप में शुद्धता के साथ छपवा देने का निर्णय किया और इस पूरे ग्रन्थ का सम्पादन कार्य करने का भी इनको परामर्श दिया। तदनुसार बम्बई के निर्णय सागर प्रेस में मुद्रण कार्य मैंने चालू कराया।

निर्णय सागर प्रेस में इसका काम जब चालू किया तब उस प्रेस मे सिंघी जैन ग्रन्थमाला के और भी ऐसे अनेक महत्त्व के ग्रन्थ छप रहे थे। इसलिये प्रेस सुविधानुसार धीरे धीरे इसका मुद्रण कर रहा था। इसी बीच मेरा बम्बई निवास कम होने लगा और अधिक समय राजस्थान म मेरे प्रयत्न द्वारा नूतन प्रस्थापित और राजस्थान सरकार द्वारा सचालित 'राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान' का कार्यभार मुझे सभालना प्राप्त हुआ। अत अधिक समय इस नूतन प्राच्य विद्या मदिर की व्यवस्था में व्यस्त रहने लगा।

उधर बम्बईमें निर्णय सागर प्रेस जिसमें मेरे अनेकानेक ग्रन्थ छपते रहे इसकी व्यवस्था में भी कुछ विशेष शिथिलता होने लगी और प्रेस अपनी इच्छानुसार काम देने में असमर्थ मालूम दिया। तब अधूरा रहा हुआ काम पूना के आर्य भूषण प्रेस में कराना निश्चित किया। ग्रन्थ सम्पादक डॉ प्रबोध पडित भी उस समय पूना के एक इस्टीटयूट में काम कर रहे थे इसलिये इनको प्रूफ आदि देखने में सुविधा रही। इस प्रकार कई वर्षो के परिश्रम के बाद अब यह ग्रन्थ प्रकाशित होने का अवसर प्राप्त कर रहा है।

प्रस्तुत सम्पादन में, जैसाकि श्री प्रबोध पडित ने सूचित किया है तीन-चार प्राचीन हस्तलिखित प्रतियाँ प्राप्त हुई हैं इसमें सबसे पहले जो प्रति मेरे देखने में आई वह ऊपर उल्लेखित पूना के भाडारकर प्राच्य विद्या सशोधन मदिर के सग्रहगत राजकीय ग्रन्थागार की है। परन्तु बाद में बीकानेर के प्रसिद्ध जैन भडार में इस ग्रन्थ की एक वैसी ही विशुद्ध प्रति उपलब्ध हुई जो प्रसिद्ध साहित्योपासक और बहुपरिश्रमी लेखक श्री अगरचदजी नाहटा द्वारा प्राप्त हुई। वैसी ही दो अन्य प्रतियाँ क्रमश पाटण (गुजरात) और लीमडी (सौराष्ट्र) के ज्ञान भडारो से प्राप्त हुई। ये सब प्रतियाँ ग्रन्थकार के समय की है। ग्रन्थकार के उपदेश ही से उनके भक्त श्रावकोने इन प्रतियो का आलेखन कराया है। अत इस दृष्टि से इस ग्रन्थ का यह सम्पादन एक विशिष्ट महत्त्व रखता है।

इस ग्रन्थ की एक ऐसी ही विशिष्ट प्रति हमको जेसलमेर के भडार में देखने को मिली थी। हमारे विचार से यह प्रति सर्वोत्तम थी। इसके प्रथम पृष्ठ में सुवर्णमय जिन भगवान का चित्र था और दूसरे पृष्ठ के प्रथम पार्श्व में तरुणप्रभाचार्य का रेखाकित स्वर्णमय चित्र था। मालूम देता है कि इस प्रति को स्वय ग्रन्थकारने अपने हाथ से सशोधित की थी। इसकी अन्तिम प्रशस्ति में उल्लेख किया गया है कि इस 'षडावश्यक बालावबोध की अट्ठारह प्रतियाँ उस समय तैयार की गई थी। उनको भिन्न भिन्न भडारो मे स्थापित की थी। इस प्रशस्ति की हमने नकल करली थी। परन्तु वह हमारे सग्रह के इधर उधर हो जाने से अब हमें प्राप्त नही है।

## कुछ ऐसे अन्य बालावबोध भी उपलब्ध हुए हैं

अन्यान्य भडारो के अवलोकन करते समय हमें ऐसे और भी षडावश्यक बालावबोधो की प्रतियाँ देखने में आई, जिससे मालूम होता है कि तरुणप्रभाचार्य प्रस्तुत बालावबोध के अतिरिक्त भी अन्य कुछ विद्वानो ने ऐसे बालावबोधो की रचनाएँ की हैं, जो इसी प्रकारकी भाषा शैली मे लिखी गई है।

तरुणप्रभाचार्य खरतर गच्छ के एक विशिष्ट अनुयायी थे और उन्होने अपने गच्छ के उपासक जनो की दृष्टि रखकर अपने गच्छ की परपरानुसार इस ग्रन्थ मे मूल पाठ अलेखित किया है। सभव है इसी तरह तपागच्छ आदि अन्य गच्छो के विद्वानो ने भी अपने अपने गच्छों की परपरा-अनुसार मान्य मूल पाठ पर बालावबोध लिखे होने चाहिए। इसी प्रकार का एक अन्य 'षडावश्यक बालावबोध' हमारे अवलोकन में आया है,—जिसके स्थान का अब हमें ठीक से स्मरण नही है। शायद अहमदाबाद के ही किसी भडार मे उपलब्ध हुआ था। परन्तु उसके अन्तिम दो पत्रो की फोटोकापी हमने अहमदाबाद में रहते हुए करवा ली थी, जो अभी तक हमारे पास है। यह प्रति भी बहुत पुरानी है। यह बालावबोध भी बहुत पुराना लिखा हुआ है। इसकी पत्र सख्या १५५ है। इसका जो अन्तिम पत्र है वह मूल प्रति थी, आकृति और लिपि से कुछ भिन्न है। इससे मालूम होता है कि मूल प्रति का अतिम पत्र किसी कारण से नष्ट या भ्रष्ट हो जाने के कारण पीछे से नया पत्र लिखकर मूल प्रति के साथ सलग्न कर दिया गया है। यह नया पत्र स १४५५ में लिखा गया है। अत मूल प्रति इससे अवश्य पुरानी लिखी गई होनी चाहिए तथापि स १४५५ का उल्लेख सूचित करता है कि कम से कम तरुणप्रभाचार्य के बालावबोध रचना के समसामयिक ही यह बालावबोध रचा गया होगा। इस बालावबोध की प्रति का अन्तिम उल्लेख नीचे दिया जाता है। भाषा की दृष्टि से यह उतनी परिष्कृत नही मालूम देती, जितनी तरुणप्रभाचार्य की रचना में दृष्टिगोचर होती है। इस दृष्टि से ही तरुणप्रभाचार्य की रचना को हमने श्रेष्ठ समझा है। तथापि भिन्न भिन्न लेखक विद्वानो की विभिन्न शैली की दृष्टि से ऐसे सभी ग्रन्थो का सशोधन सपादन कार्य होने से भाषा के विकास विस्तार एव प्रचार का सम्यक्ज्ञान प्राप्त हो सकता है। ऐसे ग्रन्थो के अध्ययन से शब्दोच्चार और शब्दाक्षर सयोजना के विविध रूपो का विश्लेषणात्मक अध्ययन बहुत जरूरी है।

"एहा पच्चक्खाणनइ विषइ। विवेकिइ। यन उद्यम खप करवा। जेह भणी मूया धर्मनउ उद्यम जीव हुइ। मोक्ष फलदायी उपाइ।॥ छ ॥

प्रत्याख्यान बालावबोध ॥ छ ॥ चउथउ-अधिकार संपूर्ण हूउ ॥ छ ॥ श्री आवश्यक-षडावश्यक बालावबोध । एहमाहि च्यारि अधिकार ॥ छ ॥ पहिलइ अधिकारि देव वदन १ । बीजइ गुरु वदन २ । त्रीजइ पडिक्कमणउ ३ । चउथइ पच्चखा । ४ । समाप्त ॥ संवत् १४५५ वर्षे भाद्रवामासे सुक्लपक्षे १२ गुरवासरे । लिखित कायस्थ..... ॥

## ग्रन्थगत विषय का किंचित परिचय

तरुणप्रभाचार्य ने इस ग्रन्थ के आवश्यक सूत्र में आनेवाले विषयों का बहुत विस्तार से विवेचन किया है। उन्होंने न केवल आवश्यक सूत्र के अन्तर्गत सूत्र पाठों का ही अर्थोद्घाटन करने का प्रयत्न किया है। अपितु प्रसंगान्तर्गत अनेक अन्यान्य शास्त्रीय उल्लेख और प्रमाण उद्धृत करके उनका भी अर्थोद्घाटन किया है। इसलिये इसमें मूलसूत्र पाठ के सिवाय सैंकडों प्राचीन गाथाएँ तथा प्रकरण आदि से बहुत से श्लोक भी उद्धृत किये गये हैं और उनका भी स्पष्टीकरण सूचक अर्थ लिखा गया है। कहीं-कहीं किसी विषय से सम्बन्ध रखनेवाले लम्बे प्रकरण भी उद्धृत कर दिये हैं।

उदाहरण के तौर पर खान पान के विषय में जैन धर्मानुयायियों को किस प्रकार संयम रखना चाहिए और किन किन वस्तुओं का उपयोग नहीं करना चाहिए इस विषय में जो अनेक नियम उपनियम बतलाये गये हैं, उनमें मद्यपान, मांसभक्षण, रात्रिभोजन, आदि का निषेध भी बताया गया है। मद्यपान के कारण मनुष्य को किन किन दोषों का भागी होना पडता है और मनुष्य का जीवन किस तरह दुःखमय और दुर्गुणमय बनता है, इसके लिये प्रमाण स्वरूप हिन्दूशास्त्रों में से अनेक श्लोक उद्धृत किये हैं। इसी तरह मांस भक्षण के लिये भी हिन्दूग्रन्थों में से निषेधात्मक कई श्लोक उद्धृत किये हैं। रात्रि भोजन से होनेवाले शारीरिक और मानसिक दोषों का निरूपण करनेवाले कई ग्रन्थों के श्लोक उद्धृत किये हैं। इस विषय में आयुर्वेद शास्त्र के भी कुछ प्रमाण लिखे हैं (देखें प्रस्तुत ग्रन्थ में पृष्ठ १७२ से १७६ तक दिये गये संस्कृत श्लोक)।

इसी तरह जैन धर्मानुरागियों को व्यापार आदि में भी किस प्रकार का संयम रखना चाहिए और किस किस प्रकार के व्यापारिक कर्म भी नहीं करने चाहिए। इसका भी बहुत मार्मिक विचार धार्मिक दृष्टि से किया गया है और उसके लिए जैन ग्रन्थों म से अनेक शास्त्रीय प्रमाण उद्धृत किये गये हैं। (देखें पृ. १७८ से १८० तक)।

प्रसंगानुसार जैन गृहस्थों को अपने लोक उपभोग की सामग्री के व्यवहार में किस प्रकार का संयमभाव रखना चाहियें और उससे किस प्रकार मनुष्य को लाभ अलाभ आदि फलकी प्राप्ति होती है। जिसके लिये उदाहरणस्वरूप एक पुरानी धर्म-कथा भी लिखी गई है। इसी तरह अहिंसा, सत्य, आस्तेय, ब्रह्मचर्य अपरिग्रह आदि व्रतों के पालन के विषय में भी गुण-दोष सूचक अनेक ग्रन्थ प्रमाण लिखे गये हैं। तथा विवेचनीय विषयों को स्पष्ट करने के लिये तद् तद् विषयक उदाहरण भूत पुरानी कथाएँ भी लिखी गई है। ये सब कथाएँ हमने अपनी उक्त प्राचीन गुजराती गद्य संदर्भ नामक पुस्तक में भी प्रकाशित कर दी थी। जिनकी संख्या २३ है। कहीं कहीं ग्रंथकार ने अपनी स्वरचित रचनाएँ भी प्रसंगानुसार कर दी है जैसे कि पृ. २१६ से २१९ पर स्वरचित "त्रैलोक्य शाश्वत जिन प्रतिमा प्रमाण स्तवन" नामक चालीस पद्यों का एक पूरा स्तोत्र ही उद्धृत कर दिया है। इसी तरह पृष्ठ २२६ पर 'शाश्वत जीव शिव स्वरूप निरूपक" नाम से आठ पद्यों का एक और स्वरचित स्तवन उद्धृत किया है।

इस प्रकार प्रस्तुत ग्रन्थ में आबाल जनों को जैन धर्म विषयक ज्ञातव्य विचारों और सिद्धान्तों का परिज्ञान कराने का योग्य प्रयत्न किया गया है और इसलिये यह यथार्थ बालावबोधक ग्रन्थ बन गया है।

ग्रन्थ का मूल नाम 'षडावश्यक सूत्रवृत्ति' ऐसा है। परन्तु यह सूत्र वृत्ति प्राचीन प्रथानुसार

संस्कृत भाषा मे न होकर बाल जनोपकारिणी सुगम देशभाषा में लिखी गई। इसलिये इसका पूरा नाम 'षडावश्यक बालावबोध' वृत्ति ऐसा रखा गया।

* * *

तरुणप्रभाचार्य ने यह बालावबोध वृत्ति किस लिये बनाई है। इसका संक्षिप्त निर्देश उन्होने अपने इस ग्रन्थ की अन्तिम प्रशस्ति मे सूचित किया है।

गुजरात के सुप्रसिद्ध नगर पाटण मे रहनेवाले ठक्कुर पद धारक मत्री दलवशीय बलीराज नामक श्रावक की विशिष्ट अभ्यर्थना के कारण प्रस्तुत सुगम स्वरूप और बालावबोध कारिणी षडावश्यक वृत्ति की रचना की गई, ग्रन्थकार ने रचना की समाप्ति का समय विक्रम स १४११ के दीवाली का शुभ दिन बताया है। उस समय अणहिलपुर अर्थात् पाटण मे बादशाह फिरोजशाह का राज्यशासन था। इस ग्रन्थ की जो सुन्दर एव सुवाच्य लिपि में लिखी गई प्रति बीकानेर के ग्रन्थ भडार मे विद्यमान है, वह सवत् १४१२ के चैत्र सुद नवमी शुक्रवार के दिन लिखकर पूर्ण की गई है। यह प्रति भी अणहिलपुर अर्थात् पाटण में ही लिखी गई है और इसके लिपिकर्ता पडित महिमा नामक यति वर थे। अर्थात् रचना समाप्ति के बाद प्राय पाँच छ महीने के अन्दर यह प्रतिलिपि तैयार हुई। इस तरह इसकी अन्यान्य प्रतिलिपियाँ भी यथासमय उन्ही वर्षों में तैयार हुई होगी। हमको जेसलमेर में जो प्रति देखने के मिली वह सवत् १४१८ में उक्त भडार में स्थापित की गई। ऐसी उसके लेख से ज्ञात हुआ और ये सब प्रतिलिपिया ग्रन्थकार के निजी तत्त्वावधान में ही सम्पन्न हुई थी और इनमे कुछ प्रतिलिपियो को स्वय ग्रन्थकारने सशोधित की थी। अत इस ग्रन्थ का जो पाठ प्रस्तुत पुस्तक में मुद्रित है। वह प्राय शुद्ध है। ऐसा कहा जाय तो उस में कोई अतिशयोक्ति नही होगी।

## तरुणप्रभाचार्य का विशेष परिचय

ग्रन्थकार तरुणप्रभाचार्य अपने समय मे प्रसिद्ध जैन आचार्य और विद्वान धर्म-नायक थे। इनके जीवन के विषय में कुछ बाते पट्टावली आदि में मिलती है वे आगे लिखी गई है। इन्होंने स्वय तो अपनी इस ग्रन्थ की अन्तिम प्रशस्ति में जो कुछ थोडा परिचय दिया है, उसका सारांश केवल इतना ही है कि सुप्रसिद्ध खरतर गच्छ नामक जैन सघ के वे सुप्रसिद्ध एव मान्यता प्राप्त आचार्य थे।

इनके दीक्षादायक गुरु का नाम जिनचन्द्र सूरि था।

ये श्री जिनचन्द्र सूरि अपने समय के जैन-सघ में बहुत प्रभावशाली आचार्य हुए। खरतर गच्छ की परपरा के अनुसार ये द्वितीय जिनचन्द्र के नाम से प्रसिद्ध है।

प्रथम जिनचन्द्र सूरि खरतर गच्छ के मूल सस्थापक एव प्रतिष्ठापक श्री जिनदत्त सूरि के दीक्षित शिष्य थे। ये गच्छानुयायियो में 'मणिधारी दादा' जिनचन्द्र सूरि के नाम से प्रसिद्ध हैं। इनका जन्म विक्रम स ११९७ में हुआ था और छ वर्ष जैसी बाल्यावस्था में (स १२०३) जिनदत्त सूरिने इनको अपना दीक्षित शिष्य बनाया। ये अत्यन्त तेजस्वी और अप्रतिम प्रतिभावान बाल मुनि थे। गुरुवर्य श्री जिनदत्त सूरिने अपनी योग विद्या का सर्वथा श्रेष्ठ पात्र मान कर इनको उस बाल्यावस्था के दो-तीन वर्ष में ही अपनी योग सिद्धि करनेवाली विद्या प्रदान की और सवत् १२२५ में अर्थात् ८, ९ वर्ष जैसी बालवय में ही अपने भावी पट्टधर आचार्य के रूप में इनकी स्थापना कर दी। जैन आचार्यों के प्राचीन इतिहास में यह एक विशिष्ट घटना है।

सवत् १२११ में महान् आचार्य दादा साहब श्री जिनदत्त सूरि का अजमेर में स्वर्गवास हो गया। उनके स्वर्गवास के बाद लघुवयस्क आचार्य जिनचन्द्र सूरि ने अपने महान् गुरु के सघ समुदाय का सचालन भार सभाला। अप्रतिम प्रतिभा और गुरुवर्य द्वारा प्राप्त विशिष्ट विद्या बल के कारण जहाँ जहाँ ये जाते थे वहाँ-वहाँ इनका प्रभाव खूब पडता रहता था। इन्होने मरुभूमि तथा सपादलक्ष के अनेक गाँवो, नगरो में परिभ्रमण किया। मथुरा और दिल्ली के प्रदेश में भी

इन्होंने विचरण किया। सं १२२२ में तीर्थयात्रा करते हुए अपने भक्त धनिक श्रावकों के साथ इनका आगमन दिल्ली नगर में हुआ (दिल्ली का नाम उस समय योगीनीपुर भी प्रसिद्ध था)। दिल्ली में उस समय तोमरवंशीय राजा मदनपाल का राज्यशासन चल रहा था। दिल्ली में उस समय राज्यमान्य और जन सम्मान्य अनेक जैन श्रावकों का खूब प्रभुत्व था। मंत्री दलवंशीय के नाम से प्रसिद्ध प्राप्त श्रावकों के कई धनिक कुटुम्ब वहाँ बसते थे। इन श्रावकों ने विद्या सिद्ध और बुद्धि निधान आचार्य जिनचन्द्र सूरि का बहुत बड़े ठाठ के साथ प्रवेशोत्सव किया। जिसे जान सुन कर महाराज मदनपाल भी बड़ा प्रभावित हुआ और उसने बहुमानपूर्वक जैन आचार्य को अपने चरण कमल से राज प्रासाद को पवित्र करने के लिये आमंत्रित किया। राजा ने बहुत भक्तिपूर्वक इनका सत्कार किया और अत्यन्त विनय भाव से धर्मोपदेश श्रवण किया। दैवगति से इनका उसी वर्ष दिल्ली में ही स्वर्गवास हो गया।

इस तरह केवल २५, २६ वर्ष जितनी अल्पायु में ही ये दैवगति को प्राप्त हुए, परन्तु इनकी इस प्रकार की अल्पायु में ही बड़ी प्रसिद्धि और प्रतिष्ठा हुई। इनकी योग विद्या सिद्ध अनेक चमत्कारिक घटनाएँ खरतर गच्छ की पट्टावलियों में उल्लिखित मिलती हैं। दिल्ली के पास महरोली नामक स्थान में जहाँ इनके विभूतिपूर्ण शरीर का अग्निसंस्कार हुआ था वहाँ पर सुप्रसिद्ध दादावाड़ी नामक एक पूजनीय स्थान बना हुआ है, जहाँ पर आज भी सैंकड़ों भक्तजन उस भूमि के दर्शन वन्दन करने जाते रहते हैं।

इन्हीं प्रथम जिनचन्द्र सूरि की पट्ट परंपरा में द्वितीय जिनचन्द्रसूरि हुए जो प्रस्तुत ग्रन्थकर्ता के दीक्षागुरु थे। ये जिनचन्द्र सूरि भी प्रथम जिनचंद्र सूरि के समान ही बहुत प्रभावशाली और सम्मान प्राप्त आचार्य हुए। इनकी आचार्य पदस्थापना संवत १३४१ में इनके गुरु आचार्य जिनप्रबोध सूरि ने स्वयं की और संवत १३७६ में इनका स्वर्गवास हुआ। इस प्रकार प्रायः ३५ वर्ष जितने इनके आचार्य काल में खरतरगच्छ की मुख्य परंपरा के अनुयायी समुदाय में इनके द्वारा अनेक धार्मिक महोत्सव सम्पन्न हुए। इन्होंने अपने आचार्यकाल में सौराष्ट्र, गुजरात, राजस्थान, सपादलक्ष एवं सिंध प्रदेश में कई बार परिभ्रमण किया और वहाँ के निवासी अपने भक्तजनों में धर्मोपदेश द्वारा धार्मिक संस्कारों की खूब वृद्धि की अनेक तीर्थयात्राएँ की गईं। इसके लिये बड़े बड़े संघ निकाले गये अनेक स्थानों में नये जिन मंदिर बनाये गये और उनमें सैंकड़ों जिन मूर्तियाँ स्थापित की गईं। इसी तरह अनेक श्रावक श्राविकाओं ने आत्म कल्याण का व्रत ग्रहण किये तथा तपस्या आदि के उद्यापन, मालारोपण आदि विविध प्रकार के धार्मिक कार्य सम्पन्न हुए।

इन जिनचन्द्र सूरि के समय में गुजरात सौराष्ट्र, मारवाड़, दिल्ली, हरियाणा और सिन्ध के प्रदेशों में भयंकर राजनैतिक उथल पुथल हुई। यह समय भारत के राजकीय इतिहास में बहुत ही दुःखदायक एवं प्रलयकारी परिस्थिति का घटक रहा था। इन्हीं वर्षों में गुजरात के समृद्धिशाली अणहिलपुर, पाटण का विध्वंस हुआ। उसकी अपार समृद्धि का विनाश हुआ। सौराष्ट्र में शत्रुंजय, गिरनार, सोमनाथ तथा द्वारका जैसे भारत विख्यात तीर्थस्थान नष्ट भ्रष्ट हुए। जालोर चित्तौड़ और रणथम्भोर जैसे हिन्दूजाति के महान् संरक्षक गिने जानेवाले दुर्ग ध्वस्त हुए। गुजरात का सोलंकी राजवंश, मालवे का परमार राजवंश मेवाड़ का गुहिलोत राजवंश तथा जालोर और रणथम्भोर का चौहान जैसा महान् पराक्रमी राजवंश स्थानभ्रष्ट और सत्ताहीन बने। इसके कारण सारा भारत भयाक्रान्त हो रहा था। सर्वत्र विधर्मी लुटेरों द्वारा भयंकर लूटमार मची हुई थी। जनता का सर्वस्व खोसा जाता था। हिन्दू देवी-देवताओं के भव्य मंदिर खंडहर बन रहे थे। देवमूर्तियाँ तोड़ी फोड़ी जाकर मस्जिद और मकबरों की दीवालों में चुनी जा रही थी। हजारों स्त्री-पुरुष पकड़ पकड़ कर बंदी बनाये जा रहे थे और हजारों ही तलवार की धार से कत्ल किये जा रहे थे। एक प्रकार से भारत के मध्यकालीन इतिहास का सबसे बड़ा संकटमय और विपत्तिजनक वह समय था।

जिनचन्द्र सूरि उस समय के प्रत्यक्षदर्शी एवं अनुभवी आचार्य थे। खरतर गच्छ बृहद् गुर्वावली

नामक ग्रन्थ में इन आचार्य के कार्यकाल का काफी प्रभाविक वर्णन दिया हुआ है। जिसमें जगह जगह पर उन उन स्थानो में होनेवाले ऐसे दु खद प्रसगो का सकेत रूप में उल्लेख मिलता है। इन्ही आचार्य ने प्रस्तुत ग्रन्थकर्ता तरुणप्रभ सूरि को 'मूलनामतरुणकीर्ति' को १३६८ में भीमपल्ली (भीलडिया) नामक नगरमें दीक्षा दी थी। उस समय इनका नाम तरुणकीर्ति ऐसा रखा गया था। इनके साथ तेजकीर्ति नामक एक अन्य बालक को दीक्षित किया था तथा व्रतधर्मा और दृढधर्मा नामक दो साध्वियो को भी नई दीक्षा दी और उसी समय प्रतापकीर्ति और एक अन्य क्षुल्लक मुनि की उप स्थापना विधि सम्पन्न हुई। उसी समय ठक्कुर हासिल के पुत्र रत्न ठक्कुर दहेड के छोटे भाई ठक्कुर धीरदेव की सुपुत्री जिसको श्री जिनचन्द्रसूरि ने पहले अपने हस्त से दीक्षा दी थी और जिसका नाम रत्नमजरी गणिनी था, उसको महत्तरा पद प्रदान किया और श्री जयर्द्धि महत्तरा के नाम से घोषित किया और प्रियदर्शना नाम गणिनी को प्रवृत्तिनी पद प्रदान किया। इस अवसर पर भीमपल्ली के श्रावक समुदायने बहुत बडा उत्सव किया। (देखें स्व ग गुर्वावली पृष्ठ ६३-६४)

तरुणकीर्ति के लिये यहाँ 'क्षुल्लक' ऐसे शब्द का प्रयोग किया है। जिससे ज्ञात होता है कि उनकी उम्र उस समय आठ-दस वर्ष जितनी छोटी होगी। पट्टावली में ऐसे बाल वय में दीक्षित होनेवाले बालक बालिकाओ के लियें क्षुल्लक और क्षुल्लिका विशेषण का प्रयोग किया गया है। प्राय जैन ग्रन्थो के अवलोकन से ज्ञात होता है कि आठ दस वर्ष से लेकर १२ वर्ष की शिशुवय में ऐसे अनेक दीक्षित हुए हैं और बाद में वे बडे विद्वान चारित्रिक और प्रभावशाली व्यक्ति बने हैं। तरुणकीर्ति भी इन्ही में से एक बालवय में दीक्षित होनेवाले प्रथम क्षुल्लक मुनि बने।

गुरुवर्य श्री जिनचन्द्र सूरि ने इनको विद्याध्ययन करने के निमित्त अपने एक अन्यतम विद्वान शिष्य यश कीर्ति नामक गणि को सौंप दिया। तरुणप्रभ ने लिखा है कि पिता से भी अधिक वात्सल्यभाव इनका मुझ पर था और मुझे इन्होंने पहले पहले विद्याध्ययन कराया।

'पितृभ्योऽप्यति वात्सल्य
येनाधायितरा मयि।
यश कीर्ति गणिर्मा
सपूर्वं विद्यामभाणयत्।

इन यश कीर्ति गणिको सवत १३४९ के मार्गशीर्ष वदी २ को पालनपुर नगर में श्री जिनचन्द्र-सूरि ने दीक्षा दी थी।

इसके बाद तरुणप्रभ ने श्री राजेन्द्रचन्द्र सूरि से भी कुछ कुछ विद्याओ का अध्ययन किया।

'राजेन्द्र चन्द्र सूरिन्द्रं विद्या काचन काचन।'

ये राजेन्द्रचन्द्राचार्य भी श्री जिनच द्रसूरि के स्वहस्त दीक्षित शिष्य थे। इनकी दीक्षा सवत १३४६ के जेठ विद ७ के दिन उसी भीमपल्ली नगर में हुई थी। इनके साथ नरचन्द, मुनिचन्द, पुण्यचन्द, नामक साधुओ की तथा मुनिलक्ष्मी और मुक्तिश्री नामक दो साध्वियो की दीक्षा बडे उत्साहपूर्वक हुई।

इसके बाद सवत १३४७ में मार्गशीर्ष सुद ६ को राजच द्रादि नूतन दीक्षित साधु साध्वियो का उपस्थापना महोत्सव मनाया गया। इन राजेन्द्रचन्द्र ने महोपाध्याय विवेकसमुद्र क पास बहुत वर्ष रहकर लक्षण, तर्क, साहित्य, अलकार, ज्योतिष आदि अनेक शास्त्रो का गहन अध्ययन किया था। अपने समुदाय में ये स्वसमय पर समय विदित तत्त्वो के बडे ज्ञाता समझे जाते थे और इसलिये इनके गुरु इनको पडितराज कहकर सबोधित किया करते थे।

सवत् १३७३ में म्लेच्छ विधर्मियो के दुष्ट आक्रमणो के कारण सिंधु मण्डल निवासी श्रावक वर्ग जब बहुत उद्विग्न और व्याकुल हो रहा था और जब वहाँ के कुछ अग्रगण्य श्रावक जैसे कि मोखदेव, सा लखण, सा हरिपाल आदि उच्चापुरी नगर के प्रमुख श्रावक नागपुर (नागोर) में आये ऊपर उनकी प्रार्थनानुसार भरकर ग्रीष्म ऋतु में भी तथा मुगलमानो द्वारा सारा सिंधु मण्डल

आक्रान्त होकर वहाँ की जनता अत्यन्त त्रस्त और भयभीत हो रही थी, तब वहाँ जाकर जिनचन्द्र सूरि ने अपने विद्याबल, तपोबल और विशिष्ट वाक्‌चातुरी द्वारा लोगों को शांति प्रदान करने का यथेष्ट प्रयत्न किया। वहीं पर शांतिकारक धर्म कार्य करते हुए शारीरिक अवस्था क्षीण हो जाने के कारण श्री जिनचन्द्र सूरि ने अपने विद्वान शिष्य श्री राजचन्द्र पंडित को अपने पास बुलाने के लिये दो विश्वस्त श्रावकों को गुजरात के पाटण शहर भेजे। जहाँ पंडित राजचन्द्र महोपाध्याय विवेक समुद्रगणि की सेवा में रह रहे थे। इससे ज्ञात होता है कि राजेन्द्रचन्द्र, श्री जिनचन्द्र सूरि के एक बहुत ही विशिष्ट कोटि के शिष्यों में से थे। इसलिये इनको अपने अन्तिम समय में पास में बुलाया और वहीं पर इनको आचार्य पद प्रदान कर राजेन्द्रचन्द्राचार्य नाम से प्रतिष्ठित किया। खरतर गच्छ बृहद गुर्वावली में इनके विषय में बहुत से उल्लेख आये हैं। श्री जिनचन्द्र सूरि का स्वर्गवास हो जाने पर उनके मुख्य पद पर सुप्रसिद्ध आचार्य जिनकुशल सूरि को प्रतिष्ठित करने में इनका बहुत बड़ा हाथ रहा है।

ये उक्त प्रकार से बहुत बड़े शास्त्रज्ञ थे। इसलिये तरुणप्रभ ने कुछ कुछ विशेष विद्याएँ इनसे भी प्राप्त की थी।

संवत् १३७६ में जिनचन्द्र सूरि का स्वर्गवास हो गया। उनके पट्टपर उन्हीं की इच्छा एवं आज्ञानुसार राजेन्द्रचन्द्राचार्य ने विशिष्ट प्रयत्न से पाटण में जिनकुशल सूरि का संवत् १३७७ के ज्येष्ठ कृष्ण ११ के दिन बड़े समारोह के साथ पट्टाभिषेक हुआ।

इन जिनकुशल सूरि का जन्म संवत् १३३७ में मारवाड के समियाणा नामक गाँव में हुआ था और ९ वर्ष की वय में अर्थात् संवत् १३४६ में इनको दीक्षा दी गई थी। ये ये जिनचन्द्र सूरि के भाई के पुत्र थे और इस प्रकार उनके साथ इनका कौटुम्बिक सम्बन्ध भी था। इनका उस समय कुशलकीर्ति नाम रखा गया। इनके साथ देववल्लभ, चारित्रतिलक नामक साधुओं की दीक्षा हुई थी, तथा रत्नश्री नामक एक साध्वी की भी दीक्षा हुई। उस समय सा क्षेम सिंह भ्राता बाहड द्वारा कई जिन मूर्तियों की प्रतिष्ठा का महोत्सव किया गया, उस समय वहाँ पर चाहमान (चहुान) वंशीय महाराजा सोमेश्वर का शासन काल चल रहा था और महाराजा ने इन महोत्सवों में बहुत उत्साहपूर्वक योगदान दिया था। संवत् १३७५ में मारवाड के नागौर नगर में गच्छ नायक आचार्य श्री जिनचन्द्र सूरिजी ने इनको सर्व विद्या कुशल जानकर तथा अनेक शिष्यों से परिवृत्त बहुत लब्धि संपन्न समझ कर एवं भविष्य में अपनी परंपरा की कीर्ति को बढानेवाले मानकर पंडित राजकुशल-कीर्ति गणि को वाचनाचार्य पद प्रदान किया। उसी समय धर्ममाला गणिनी और पुण्यसुन्दर गणिनी को प्रवर्तिनी पद प्रदान किया। इस समय मंत्री दलवंशीय ठक्कुर विजयसिंह ठ सेढू सा वदा प्रमुख नाना ग्रामों के अनेक धनिक श्रावकजन एकत्रित हुए थे और बहुत बड़ा महोत्सव मनाया गया था। फिर ठ विजयसिंह, ठ सेढू ठ अचल प्रमुख भक्त श्रावकों ने एकत्र होकर गच्छ नायक आचार्य के साथ बड़े ठाठ से फलोद स्थित पार्श्वनाथ भगवान की यात्रा की।

सं १३८४ में श्री जिनकुशल सूरि जब जेसलमेर थे तब सिंध के निवासी अनेक धनिक और प्रभावशाली जनों ने आचार्यजी को सिंध में पधारने की बहुत आग्रहपूर्वक विनति की। तब उनकी विज्ञप्ति स्वीकार कर आचार्यजी ने सिंध के लोगों को धर्मोपदेश देकर उनकी कल्याण कामना पूर्ण करने की दृष्टि से उस तरफ विहार किया।

सिंध में उस समय देवराजपुर (देराउर) नामक नगर एक प्रमुख व्यापारिक केन्द्र था। वहाँ पर अनेक जैन कुटुम्ब बसते थे। जो बहुत कुछ सम्पत्तिशाली और राज्यसत्ता के साथ भी विशिष्ट सम्बन्ध रखते थे। जिनकुशल सूरि ने उस नगर को अपना केन्द्र स्थान बनाकर उसके आसपास के उच्च नगर, राणुक्कोट, बहीरामपुर, मलिकपुर, खोजवाहन, क्यासपुर आदि स्थानों में यथा समय परिभ्रमण करते थे और वहाँ के जनों को धर्मोपदेश द्वारा धार्मिक कार्यों में प्रेरित करते रहते थे। उनके विद्या तप एवं योगबल के प्रभाव से उस प्रदेश के मुसलमान शासक भी उनके प्रति अपना आदरभाव प्रकट करते थे। जिससे वहाँ की जनता को बहुत कुछ आश्वासन मिलता रहता था।

सूरि की वृद्धावस्था का प्रभाव बढ रहा था। उनकी शारीरिक स्थिति क्षीण हो चली थी तब वे अपना अन्तिम समय नजदीक जानकर से स १३८८ में देवराजपुर आ गये। वहाँ के श्रावक जनो ने उनका बडा प्रवेशोत्सव किया। उस समय उनकी सेवा में जो यति, मुनि आदि विद्यमान थे उनमें मुख्य श्री तरुणप्रभ गणि और लब्धिनिदान गणि थे। उस वर्ष के मार्गशीर्ष शुक्ल दसवी के दिन एक बडा महोत्सव मनाया गया और उस महोत्सव में प तरुणकीर्ति गणि को आचार्य पद प्रदान किया गया और तरुणप्रभाचार्य ऐसा नाम उद्घोषित किया। प लब्धिनिदान गणिको महोपाध्याय के पद पर अभिषिक्त किया। उसी प्रसग पर दो क्षुल्लक और दो क्षुल्लिकाओ का भी दीक्षोत्सव हुआ। उन क्षुल्लको के नाम जयप्रिय मुनि और पुण्यप्रिय मुनि रखे गये। क्षुल्लिकाओ के नाम जयश्री और धर्मश्री थे। उस प्रसग पर दस श्राविकाओ ने धर्ममालाएँ धारण की तथा अनेक श्रावक, श्राविकाओ ने कई प्रकार के व्रत ग्रहण किये। वृहद् गुर्वावली में इस प्रसग का उल्लेख करते हुए तरुणकीर्ति गणि के लिये निम्नलिखित गुणवर्णनात्मक पक्ति लिखी गई है —

'तस्मिन् महोत्सवे गाम्भीर्यौदार्य, धैर्य स्थैर्यार्जव विद्वत्व कवित्व, वाग्मित्व, सत्त्व, सौविहित्य ज्ञान दर्शन चारित्र विशद पट् त्रिसत्सूरि गुण गण मणि विपणि मा. प तरुणकीर्ति गणिनाम्।'— इस पक्तिगत उल्लेख से तरुणप्रभाचार्य की विशिष्ट गुणवत्ता का आभास मिलता है।

उसके बाद आनेवाला चातुर्मास जिनकुशल सूरि ने उसी देवराजपुर मे व्यतीत किया और श्री तरुणप्रभाचार्य तथा लब्धिनिदान उपाध्याय को सम्मति तर्क और स्याद्वाद रत्नाकर जैसे महान् जैन तर्क शास्त्रो का गभीर अध्ययन कराया फिर माघ शुक्ल में गाढ ज्वर और श्वास आदि व्याधि प्रकोप बढ जाने पर तरुणप्रभाचार्य और लब्धिनिदान उपाध्याय को आपने आदेश दिया कि मेरी मृत्यु के बाद मेरे पट्ट पर पद्ममूर्ति नामक १५ वर्षीय बाल मुनि की पद स्थापना की जाय।

यह पद्ममूर्ति मुनि आचार्य श्री जिनकुशल सूरि के स्वहस्त दीक्षित शिष्य थे। ये पद्ममूर्ति लक्ष्मीधर सेठ के पुत्र साधुराज आम्बा के पुत्ररत्न थे। इनकी माता का नाम कीका था। इनकी दीक्षा स १३८४ में इसी देवराजपुर में हुई। इनके पिता साधुराज सा आम्बा बडे धनिक व्यक्ति थे। उस साल के माघ सुदी पचमी के दिन बडा भारी प्रतिष्ठा महोत्सव हुआ, जिसमें सिंध के कई स्थानो में मूर्तियाँ विराजमान करने की दृष्टि से अनेक प्रतिमाएँ वहा लाई गई और जिनकुशल सूरि के कर कमलो द्वारा वह सारा प्रतिष्ठा कार्य सुसम्पन्न हुआ।

उसी महोत्सव पर साधुराज आम्बा के पुत्र-रत्न को भी दीक्षा दी गई और उसका नाम पद्ममूर्ति रखा गया। उनके साथ आठ अन्य क्षुल्लको को भी दीक्षित किया गया। इन क्षुल्लको के नाम इस प्रकार है —भावमूर्ति, मोदमूर्ति, उदयमूर्ति, विजयमूर्ति, हेममूर्ति, भद्रमूर्ति, मेघमूर्ति और हर्षमूर्ति। इनके साथ कुलधर्मा, विनयधर्मा, शीलधर्मा नामक तीन क्षुल्लिकाएँ भी दीक्षित हुई।

श्री जिनकुशल सूरि के हाथो से सिंध में यह सब से बडा महोत्सव सम्पन्न हुआ। सभव है पद्ममूर्ति बालसाधु जो उस समय श्री जिनकुशल सूरि की सेवा में विद्यमान थे। एक तो वे बहुत धनिक गृहस्थ के पुत्र थे और सौभाग्यादि गुणो से भी भाग्यशाली दिखाई देते थे। इसलिये सूरिजीने उनको अपना गादीधर गच्छ नायक बनाना योग्य समझा और अपनी यह इच्छा उन्होने तरुणप्रभाचार्य जैसे गच्छ के बहुत बडे मुनि के सम्मुख प्रकट की।

इस के बाद सवत १३९० के फाल्गुन मास की कृष्ण पचमी की रात्रि को जिनकुशल सूरि का स्वर्गवास हुआ। दूसरे दिन बहुत विस्तार के साथ उनका अग्निसस्कार किया गया। इस प्रसग का विस्तृत वर्णन वृहद्गुर्वावली में दिया गया है।

इस के बाद सवत् १३९० के जेठ महीने की शुक्ल छठ सोमवार के दिन श्री तरुणप्रभाचार्य ने जयधर्म महोपाध्याय तथा लब्धिनिधान महोपाध्याय आदि तीस मुनि तथा अनेक साध्वी मडल के साथ श्री जिनकुशल सूरि की अन्तिम शिक्षा के अनुसार उनके पट्टपर पद्ममूर्ति क्षुल्लक की पदस्थापना कर जिनपद्म सूरि के नाम से उद्घोषित किया।

उस समय नूतन गच्छ नायक जिनपद्मसूरि की अवस्था पन्द्रह वर्ष की थी। अत गच्छानुयायी सघ का साराभार श्री तरुणप्रभाचार्य सभालते थे। दुर्भाग्य से जिनपद्मसूरि का स्वर्गवास (दस, ग्यारह वर्ष बाद) सवत् १४०० में हो गया। फिर उनके पट्ट पर तरुणप्रभसूरिने अपने सहाध्यायी उपाध्याय पद धारक लब्धीनिधानगणि को सूरि मत्र की विद्या देकर जिनपद्मसूरि के आचार्य पद पर प्रतिष्ठित किया और जिनलब्धि सूरि नाम से उद्घोषित किया। परन्तु १४०६ में जिन-लब्धि सूरि का भी नागोर में स्वर्गवास हो गया।

फिर उनके पट्ट पर जैसलमेर में जिनचन्द्र सूरि (तृतीय) की पद स्थापना की। परन्तु उनका भी सवत १४१५ में स्वर्गवास हो गया। तब उनके पट्ट पर खम्भात में श्री जिनकुशल सूरि के ही अन्यतम शिष्य श्री सोमप्रभ को आचार्य पद पर प्रतिष्ठित किया और जिनोदय सूरि के नाम से उद्घोषित किया।

इन सोमप्रभ को सवत १३८२ में भीमपल्ली (भीलडी गाँव में) श्रीकुशल सूरि ने दीक्षा दी थी। इनके साथ विनयप्रभ, मतिप्रभ और हरिप्रभ नामक बालसाधुओ को दीक्षित किया। इसी तरह कमलश्री ललितश्री नामसे दो बालिकाओ को भी दीक्षा दी।

इस प्रकार श्री जिनकुशल सूरि के स्वर्गवास के बाद उस गच्छ की परपरा में जिनोदय सूरि प्रभावशाली आचार्य हुए। बीच में जो उक्त प्रकार के पच्चीस वर्ष के अन्तरमें तीन आचार्य गद्दी पर बैठे, परन्तु थोड़े थोड़े वर्षों के बाद उनका स्वर्गवास हो जाने से और एक दो आचार्य तो अल्पकालीन जीवन ही पा सके थे। इसलिये उन २५ वर्षों की पाव शताब्दि उक्त परपरा के लिये प्रभावशून्य से व्यतीत हुई। इन २५ वर्षों में तरुणप्रभाचार्य ही इस परपरा के एक सर्वाधिक प्रभावशाली और गच्छ के विशिष्ट नायक रूप में विद्यमान रहे।

तरुणप्रभाचार्य बहुत अधिक शास्त्र ज्ञाता थे। यह तो उनकी प्रस्तुत 'षडावश्यक बालावबोध वृत्ति' के अवलोकन से ज्ञात होता है। उन्होने अनेक जैन ग्रन्थो का गहन अध्ययन किया था। पट्टावली के उल्लेखानुसार स्वय श्री जिनकुशल सूरि के पास स्याद्वाद रत्नाकर आदि महान तर्क ग्रन्थो का अध्ययन किया था। जिनकुशल सूरि ने 'चैत्यवदन कुलक' नामक एक प्राकृत प्रकरण ग्रन्थ पर बहुत विस्तृत सस्कृत व्याख्या लिखी थी। जिसके सशोधन मे तरुणप्रभ सूरि (उस समय इनका मूल दीक्षित नाम तरुणकीर्ति था) ने अपना सहयोग दिया था। इसलिये श्रीकुशल सूरि ने उनकी विद्वता की प्रशसा करते हुए इनको 'विद्वतजन चूडामणि' के सम्मान वाचक शब्द से उल्लिखित किया है। इनकी ऐसी विशिष्ट विद्वता और प्रभावशीलता के गुण को लक्ष्य कर श्री जिनकुशल सूरि ने अपनी अन्तिम अवस्था में इनको उपर्युक्त लेखानुसार आचार्य पद प्रदान किया था और इसी गुण के कारण वे श्रीकुशल सूरि के बाद २५ ३० वर्ष तक इनकी गच्छ परपरा में विशेष रूप से सम्माननीय बन रहे थे।

तरुणप्रभाचार्य ने प्रस्तुत 'षडावश्यक बालावबोध वृत्ति के अतिरिक्त अन्य भी किसी ग्रन्थ की रचना की हो-ऐसा ज्ञात नही होता। क्योकि वैसी कोई ग्रन्थ रचना की होती तो वह बीकानेर, जैसलमेर, पाटण आदि के भडारो में अवश्य उपलब्ध होती। हाँ उनकी कुछ छोटी-छोटी स्तुति, स्तोत्र, स्तवन आदि रचनाएँ उपलब्ध होती है—जिनका उल्लेख श्री अगरचदजी नाहटाने अपने 'आचार्य प्रवर तरुणप्रभ सूरि नामक सशोधनात्मक लेख में किया है। (देखें शोध पत्रिका भाग ६ अक में)

तरुणप्रभ सूरि का अधिकतर विचरण गुजरात सौराष्ट्र और राजस्थान तथा सिंध प्रदेश में हुआ जान पड़ता है। प्रख्यात ग्रन्थकार जिनप्रभ सूरि की तरह उन्होंने विविध देशो मे भ्रमण किया हो ऐसा ज्ञात नही होता। इन्होने छोटी छोटी स्तुति, स्तोत्रादिक जो रचनाएँ की हैं। उनमें "स्तम्भन पार्श्वनाथ स्तोत्र, अर्बुदाचल आदिनाथ स्तोत्र,' देवराजपुरमडन आदि जिन स्तवन', जेसलमेर पार्श्वनाथ स्तवन', 'जीरापल्ली पार्श्वनाथ विज्ञप्ति', 'विमलाचल आदिदेव स्तवन',

'पट पत्तनालकार आदि जिनस्तवन', 'भीमपल्ली वीर जिनस्तवन', 'तारगलकार अजित जिनस्तवन', आदि रचनाओ से ज्ञात होता है कि इन्ही तीर्थस्थानवाले प्रदेश में इनका भ्रमण रहा होगा।

इनका स्वर्गवास किस वर्ष में हुआ, इसका कोई उल्लेख हमारे देखने में नही आया। श्री अगरचन्दजी नाहटा का अनुमान है कि स १४२० के आसपास इनका स्वर्गवास हुआ होगा।

श्री तरुणप्रभ सूरि की शिष्य परपरा आदि के बारे में भी कोई विशेष उल्लेख हमारे देखने में नही आया।

श्री जिनोदय सूरि की पट्ट स्थापना इन्ही के द्वारा हुई थी और इसलिये जिनोदय सूरि के सम्बन्ध में जो 'विवाहला तथा पट्टाभिषेक रास' नामक तत्कालीन प्राचीन भाषा रचना प्राप्त होती है। उसमें इनके विषय में लिखा है कि "तरुणप्रभ सूरिने श्री जिनचन्द्र सूरि (तृतीय) के पट्ट पर सोमप्रभ नामक विद्वान गणि की स्थापना कर उन्हे जिनोदय सूरि के नाम से उदघोषित किया।'

जिनोदय सूरि श्री जिनकुशल सूरि के बाद चौथे पट्टधर आचार्य हुए। यो वे उन्ही के दीक्षित शिष्य थे। ये बहुत प्रभावशाली आचार्य थे। इनका रचा हुआ "विज्ञप्तिमहालेख" हमे मिला है। जिसको हमने, सिंघी जैन ग्रथमाला के ग्रथाक ५१ के रूप में, अन्यान्य अनेक विज्ञप्ति लेखो के साथ, प्रकाशित किया है। यह 'विज्ञप्ति महालेख' इस प्रकार के विज्ञप्ति लेखो में एक विशिष्ट एव उत्कृष्ट रचना है। यह लेख विक्रम सवत १४३१ में रचा गया है। उस समय जिनोदय सूरि गुजरात के प्रसिद्ध पाटण शहर में चातुर्मास रहे हुए थे। वहाँ पर अयोध्या नगर मे रहनेवाले लोकहिताचार्य द्वारा भेजा हुआ एक विशिष्ट प्रकार का विज्ञप्ति लेख श्री जिनोदय सूरि को मिला तो उसके प्रत्युत्तर रूप में जिनोदय सूरि ने भी वैसाही एक विशिष्ट लेख तैयार कर श्री लोकहिताचार्य को अयोध्या भेजा। यही उक्त 'विज्ञप्ति महालेख' है।

जिनोदय सूरि ने उस समय से पहले तीन चार वर्षो में जो तीर्थ यात्राएँ तथा प्रतिष्ठा महोत्सव आदि जहाँ जहाँ किये उनका विशिष्ट प्रकार की अलकारिक भाषामें वर्णन किया है। लेख बहुत ही प्रौढ शब्दावली से अलकृत सस्कृत भाषामें लिखा गया है। इस विज्ञप्ति महालेख मे उन्होंने उल्लेख किया है कि, "सौराष्ट्र देश की यात्रा करते हुए हम सुप्रसिद्ध नवलखी बन्दरनामक स्थान पर भी गये और वहाँ के जैन मदिर में स्थित श्री जिनरत्न सूरि श्री जिनकुशल सूरि तथा श्री तरुणप्रभ सूरि के पाद-पद्मो को वदन नमन किया।" इससे ज्ञात होता है कि सवत् १४३१ के पूर्व ही श्री तरुणप्रभ सूरि का स्वर्गवास हो गया था।

उस समय श्री तरुणप्रभ सूरि के स्थान पर गच्छ एव सघकी व्यवस्था का कार्यभार श्री विनयप्रभ उपाध्याय सभाल रहे थे, ऐसा जिनोदय सूरिके विज्ञप्ति महालेख से ज्ञात होता है। उन्होने लिखा है कि–' हम यात्रा करते हुए जब घोघा नामक बन्दर मे पहुचे तो वहाँ पर नवखड पार्श्वनाथ भगवान के दर्शन किये और वही पर गच्छका समग्र कार्यभार वहन करने वाले हमारे सहायक एव विद्या के समुद्र समान श्री विनयप्रभ महोपाध्याय का अत्यन्त आह्लादजनक सगम हुआ।" इस उल्लेख से ज्ञात होता है कि श्री जिनकुशल सूरि के स्वर्गवास के अनन्तर गच्छ समुदाय का जो कार्यभार श्री तरुणप्रभसूरि वहन करते थे। उनके अभाव में वही कार्यभार उस समय श्री विनयप्रभ महोपाध्याय वहन कर रहे थे।

ये विनयप्रभ श्री जिनकुशल सूरि के ही दीक्षित शिष्य थे। जिनोदय सूरि के साथ ही इन्होंने सवत् १३८२ में दीक्षा ली थी। जिनोदय सूरि का दीक्षा नाम सोम प्रभ था। जिनको तरुण-प्रभाचार्य ने सवत् १४१५ में आचार्यपद प्रदान कर गच्छनायक के रूप में प्रतिष्ठित किया था।

ये विनयप्रभ उपाध्याय भी तरुणप्रभाचार्य के समान ही अच्छे विद्वान् थे। इनकी 'श्री गौतम स्वामीरास' नामक एक प्राचीन भाषा रचना सुप्रसिद्ध है। जो प्राय, दीपावली के दूसरे दिन अनेक यति-मुनि तथा श्रावक आदि के द्वारा एक मागलिक स्तुति पाठ के रूपमें पढी-सुनी जाती है। यह भी एक सयोग की बात है कि जिस दीपावली के दिन तरुणप्रभाचार्य ने अपने प्रस्तुत बालावबोध ग्रन्थकी

रचना पूर्ण की उसी दीपावली के दूसरे दिन श्री विनयप्रभ उपाध्याय ने उक्त गौतम रास की रचना की अर्थात् संवत १४११ के दीपावली के दिन तरुणप्रभाचार्य की रचना पूर्ण हुई। और सं. १४१२ के प्रथम दिन अर्थात् कार्तिक सुदी १ के दिन (जो गौतम गणधर का कैवल्य ज्ञान प्राप्ति का दिन माना जाता है) उस दिन उक्त रासकी रचना हुई थी। तरुणप्रभाचार्य उस समय पाटण में थे और विनयप्रभ उपाध्याय खंभात में थे।

जिस प्रकार तरुणप्रभाचार्य कृत प्रस्तुत बालावबोध प्राचीन गुजराती की एक उत्तम कृति है, इसी प्रकार विनयप्रभ उपाध्याय रचित 'गौतम रास' भी प्राचीन गुजराती भाषा की एक विशिष्ट पद्य रचना है।

*बहुत वर्षों पहले गुजराती भाषा के प्राचीन इतिहास की दृष्टि से विद्वानों में वादविवाद चला था और उसमें बहुतसे विद्वान गुजराती पद्य रचना के आदि कवि नृसिंह मेहता को मानते थे। उस वादविवाद के प्रसंग पर स्व. श्री मनसुखलाल किरतचन्द मेहता ने अपने एक निबंध में यह स्थापित करने का प्रयत्न किया था कि गौतम रास गुजराती भाषा की सबसे प्राचीन तथा उत्तम कोटि की पद्य रचना है। इत्यादि—*

।। परन्तु इसके बाद तो हमने नेमीनाथ चतुष्पदिका नामक एक सुन्दर प्राचीन गुजराती पद्य रचना प्रकट की थी जो विनयचन्द्र सूरि की बनाई हुई है, और वह गौतमरास के पूर्व साठ सत्तर वर्ष पहले रची गई थी।

प्रस्तुत बालावबोध एक प्रकार से प्राचीन गुजराती गद्य रचना की एक विशिष्ट कृति मानी जाने योग्य है। परन्तु हमारे अवलोकन में इससे भी पूर्व की कुछ ऐसी बालावबोधात्मक गद्य रचनाएँ देखने में आयी हैं। कल्प सूत्र के बालावबोध के कुछ त्रुटित प्राचीन लिखित पत्र हमारे देखने में आये हैं जो संवत १३६० के आस पास के लिखे हुए थे। इससे पूर्व की एक बालावबोधात्मक रचना हमें जेसलमेर के एक भंडार में मिली थी जो प्रायः संवत १२८० और ९० के बीच में लिखी हुई ज्ञात होती है। यह रचना जिन दत्त सूरि रचित कुछ कुलकात्मक प्रकरणों पर है। इसकी भाषा शैली प्रस्तुत बालावबोध के समान है। और जो थोड़े से पन्ने इस रचनाके हमें मिले हैं उनकी लेखनशैली भी भाषाकीय दृष्टि से प्रायः व्याकरणसंगत है। हमारा विचार था कि राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला में उसको यथावस्थित रूपमें प्रकट कर दी जाय, परन्तु समयाभाव के कारण हम जबतक इस ग्रन्थमाला के संचालक रहे तबतक वैसा न कर सके।

*हमारे खयाल से यह प्राचीन राजस्थानी और गुजराती भाषा के प्राचीनतम गद्यात्मक कृति के रूप में माने जाने योग्य है।*

## इस ग्रंथ का सर्व प्रथम आलेखन करानेवाले धनिक श्रावक बलिराज के वंश का कुछ परिचय

तरुणप्रभ सूरि ने प्रस्तुत बालावबोध नामक ग्रंथ का सर्वप्रथम आलेखन कराने वाले धनिक श्रावकमल्लीदास वंशीय ठक्कुर बलिराज के गुण और यश का वर्णन करने वाली जो प्रशस्ति ग्रन्थकार ने ग्रन्थान्त में लिखी है उससे ज्ञान होता है कि ठक्कुर बलिराज अपने समय में बहुत बड़ा धनवान तथा राजमान्य और जनसम्मान्य गृहस्थ था। इसके कई पूर्वजों के तथा वंश के अनेक गृहस्थों के उल्लेख पट्टावली आदि में मिलते हैं। दिल्ली एवं राजस्थान के कई स्थानों में भी इस वंश के अनेक धनी गृहस्थ रहते थे। जो समय-समय पर तीर्थयात्राएँ, प्रतिष्ठाएँ, आचार्यपद स्थापनाएँ आदि

धार्मिक उत्सवों में बहुत धन व्यय किया करते थे। इस वंश वालोंके नामों के पहले ठक्कुर शब्द का व्यवहार– हुआ है। इससे जाना जाता है कि इनके पूर्वजों में से किसी ने किसी राजसत्ता द्वारा बड़ी जागीर प्राप्त की थी और धार्मिक कार्यों में बहुत कुछ द्रव्य व्यय करने के कारण या व्यापारादि के कारण बहुत सम्पत्तिशाली होना चाहिये। यह वंश खरतर गच्छ का परम अनुरागी था। इसलिए खरतरगच्छ के प्रसिद्ध पूर्वाचार्य जैसे कि जिनकुशल सूरि, जिनचन्द्र सूरि आदि प्रभावशाली आचार्यों के उपदेशों से इस वंश वाले श्रावकों ने अनेक तीर्थस्थान और नगरों में जैन मंदिर बनवाये तथा उन उन आचार्यों द्वारा प्रतिष्ठादि महोत्सव कार्य सम्पन्न करवाये। खरतरगच्छ बृहद् गुर्वावली नामक महत्त्व के ऐतिहासिक ग्रन्थ में (जो हमने सिंघी जैन ग्रन्थमाला के अन्तर्गत ग्रन्थांक ४२ के रूप में प्रकट किया है।) इस वंश के अनेक कुटुम्बों के परिचायक उल्लेख मिलते हैं। तरुणप्रभ सूरि के प्रस्तुत बालावबोध ग्रन्थ के आलेखन और प्रचार में जिस ठ. बलिराज का वर्णन है वह इसी मन्त्रीदलवंशीय एक कुटुम्ब का प्रसिद्ध पुरुष था। वह बहुत धर्मानुरागी और दानशील था। उसी की विशेष अभ्यर्थना के कारण तरुणप्रभ सूरि ने प्रस्तुत बालावबोध की रचना की और उसीने सर्वप्रथम इस ग्रन्थ की अनेक प्रतिलिपियाँ लिखवाई थी।

श्री तरुणप्रभ सूरि ने जैन ग्रन्थकारों की प्राचीन परंपरा का अनुसरण करते हुए ग्रन्थ के अन्त में जो प्रशस्ति लिखी है, उसकी पद्यसंख्या ३३ है। इसमें से १२ पद्य तो उन्होंने अपने पूर्वाचार्य तथा निजके परिचयस्वरूप लिखे हैं, शेष २० पद्यों में ग्रन्थ का आलेखन कराने वाले ठ. बलिराज के पूर्वजों आदिके परिचयस्वरूप लिखे हैं। इसके पूर्वजों में मन्त्रीदल के वंश में पहले एक ठ. दुर्लभ नामका मुख्य पुरुष हुआ उसका पुत्र ठ. दामर हुआ। उसका पुत्र ठ. भूपाल हुआ। उस भूपाल के ठ. देवपाल, ठ. तेजपाल, ठ. राजपाल, जयपाल, सहणपाल, ठ. नयपाल नामक ६ पुत्र हुए।

इनमें से देवपाल के हरिराज और हेमराज नामक दो पुत्र हुए। ठ. हरिराज की रामनदे नामक पत्नी थी। जिसके ठ. चाहड और ठ. धन्धक नामके दो पुत्र हुए। इनमें से ठ. चाहड बड़ा बुद्धिमान, लक्ष्मीवान, गुणवान और राजा का प्रसादपात्र था। उसने तीर्थों की उन्नति के लिये तथा गुरुओं की भक्ति के लिये और साधर्मिक भाईयों की सेवा के लिये बहुत सा धन व्यय किया। वह षडावश्यक कर्म करनेवाला श्रद्धावान पुरुष था। इस ठ. चाहड की पत्नी सहजलदे थी जो सुकृत कार्य– करने में उसके समान चित्त वाली थी। इनके नयनसिंह विजयसिंह, जयसिंह और कर्णसिंह नामके चार पुत्र हुए।

इनमें विजयसिंह बड़ा दानी और धर्मप्रिय पुरुष था। उसने अनेक तीर्थयात्राएँ की और सातों क्षेत्रों में खूब धन व्यय किया। वह श्री जिनकुशल सूरि का अत्यन्त भक्त था। उनकी पदस्थापना का बड़ा महोत्सव जब पाटण में हुआ, तब वह दिल्ली से बड़े समुदाय के साथ वहाँ आया और बड़ी भक्तिपूर्वक आचार्य पद की स्थापना करवाई। इस विजयसिंह की सोस्मदे नामक धर्मपत्नी थी जो गुर्जरसिंह सवलपाल की पुत्री थी, उसकी पूनिनी नाम की द्वितीय पत्नी थी जो धरदेव की पुत्री थी उसी तरह भीखू नामक एक अन्य स्त्री थी।

सोस्मदे नामक पत्नी से विजयसिंह को बलिराज और गिरिराज नामके दो पुत्ररत्न हुए। ये दोनों बड़े तेजस्वी, बुद्धिमान और राजमान्य थे। इन दोनों भाइयों का परस्पर अत्यन्त गाढ स्नेहसम्बन्ध था। विजयसिंह की दूसरी स्त्री पूनिनी के उदयराज, वमनराज, अजयराज और सायारण नामके चार पुत्र थे। बलिराज की शील, सात्त्विक, औचित्य आदि गुणों को धारण करनेवाली कोन्हाई नामकी धर्मपत्नी थी वह जिनधर्म में बड़ी अनन्य स्नेहवाली गुणवती थी, उसको हीरसिंह नामका पुत्र हुआ जिसको [illegible] नामक स्त्री थी। उसका [illegible] नामक पुत्र हुआ जो बहुत ही भाग्यशाली होकर बड़ा धर्मानुरागी था। इस प्रकार पुत्र पौत्रादि परिवारयुक्त वह ठक्कुर [illegible] में कल्पद्रुम के समान शोभायमान हो रहा था।

तरुणप्रभाचार्य ने अन्त में लिखा है कि बलिराज ने मेरे पास बैठ कर श्रद्धापूर्वक इस षडावश्यक भाषा वृत्ति का श्रवण किया और फिर इसने अपने और अन्य जनो के हितार्थ पुस्तकरूपमें इसको लिखवाया।

इस प्रशस्तिगत उल्लेखानुसार बलिराजने जो इस प्रस्तुत ग्रन्थ की पुस्तक के रूपमें प्रतिलिपियाँ करवाई। उन्हीमें की, कुछ प्रतियां बीकानेर, पूना, पाटण आदि के ग्रन्थभंडारो में आज तक विद्यमान है। उन्हीमें की ३, ४ प्रामाणिक प्रतियो के आधार पर भाषाशास्त्रविद् डॉ प्रबोध पंडित ने इस ग्रन्थ का प्रस्तुत सुसंपादन किया है।

विद्वान संपादक ने अपने सम्पादन विषयक कार्यपद्धति का जो परिचय दिया है, उसमें उपयोग में ली गई प्राचीन प्रतियो का यथेष्ठ वर्णन दे दिया है।

## प्रस्तुत ग्रंथ के प्रकाशन में विलंब के कुछ कारण

जैसा कि ऊपर सूचित किया है, इस ग्रन्थ का मुद्रणकार्य आज से कोई १६, १७ वर्ष पहले चालू कराया था। परन्तु उपर्युक्त अनेक कारणो से इस ग्रन्थ का मुद्रणकार्य पूर्ण होने में काफी विलंब होता गया, चूंकि सिंघी जैन ग्रन्थमाला के संचालन एवं प्रकाशन की व्यवस्था का सम्पूर्ण भार हमारे ही ऊपर निर्भर था। सन १९५० से हमारी साहित्यिक कार्यप्रवृत्ति बम्बई और राजस्थान के जयपुर-जोधपुर के बीच विस्तृत होकर कुछ विभक्त सी हो गई। हम बम्बई में जिस तरह स्वस्थापित तथा स्वसंचालित सिंघी जैन ग्रन्थमाला का कार्यभार सम्भालते थे, उसी तरह राजस्थान में हमारे द्वारा संस्थापित तथा सरकार द्वारा संचालित प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान के तत्त्वावधान में हमारे ही द्वारा प्रारंभित एवं संपादित राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला का सम्पूर्ण कार्यभार भी हमारे ही ऊपर निर्भर था। इसलिये इन दोनो ग्रन्थमालाओ के काम में समान रूपसे व्यस्त रहने के कारण बम्बई की ग्रन्थमाला के कुछ ग्रन्थो के प्रकाशन में अत्यधिक विलंब होता रहा।

डॉ श्री प्रबोध पंडित द्वारा ग्रन्थ का सम्पादन व मुद्रणकार्य कोई ८–१० वर्ष पूर्व ही पूर्ण हो चुका था, परन्तु पिछले कई वर्षों से हमारी शारीरिक अस्वस्थता के कारण हमारा बम्बई जाना न हो सका और इसलिये इस ग्रन्थ को समय पर प्रकाशित करने की योग्य व्यवस्था हम न कर सके। ग्रन्थ छपकर आठ-दस वर्षों से बम्बई के भारतीय विद्या भवन के गोदाम में पड़ा हुआ है और हम अपनी दुर्बलता के कारण सिंघी जैन ग्रन्थमाला का यह एक विशिष्ट ग्रन्थ रत्न आजतक विद्वानों के करकमल में उपस्थित करने में असमर्थ से रहे।

डॉ प्रबोध पंडित कुछ समय से दिल्ली युनिवर्सिटी में है। वहाँ से ये कभी कभी पत्र लिखकर मुझे सूचित करते रहे कि प्रस्तुत ग्रन्थका जो मुख्य सम्पादकीय वक्तव्य मुझे लिखना है उसे मैं लिखकर भारतीय विद्या भवन को भेज दू और उसको सूचित कर दू कि ग्रन्थ को प्रकाशित कर देने की समुचित व्यवस्था कर दी जाय। परन्तु पिछले कई वर्षों से मैं यहाँ जिस चंदेरिया नामक ग्राम (चितौडगढ के पास) में निवास कर रहा हूँ। मेरे पास साहित्यिक विषय की कोई विशेष सामग्री उपलब्ध न होने से और मेरी आँखो की ज्योति भी प्रायः क्षीण हो जाने के कारण स्वयं लिखने-पढने में असमर्थ हो जाने से एवं सहायक लेखक आदि का भी कोई प्रबंध न होने से मैं अपना संचालकीय वक्तव्य लिखने में भी असमर्थसा ही रहा। परन्तु पिछले २, ३ महीने पहले डॉ श्री प्रबोध पंडित ने अहमदाबाद में मेरे चिरसाथी एवं परमादरणीय मित्रवर पंडित प्रवर डॉ श्री सुखलालजी संघवी से इस विषय में कुछ निवेदन किया तो श्री पंडितजी ने मुझे सादर आग्रह एवं कुछ मीठे उपालंभ के साथ लिखा कि मुझे किसी तरह प्रस्तुत ग्रंथ का प्रधान संपादकीय वक्तव्य लिख देना चाहिये और ग्रंथ को प्रकाशित कर देने की व्यवस्था कर देनी चाहिये इत्यादि। श्रीमान पंडितजी का आदेश

पाकर मैंने किसी तरह अब यह सचालकीय वक्तव्य लिखकर ग्रन्थ के प्रकाशन की व्यवस्था का प्रयत्न किया है।

प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन में इस प्रकार अत्यधिक विलंब होने के कारण में हम विधि के किसी अज्ञात सकेत ही को निमित्त समझते है। ऊपर दिये गये पूर्व इतिहास से ज्ञात होगा कि सन् १९१८-१९ में हमे इस ग्रन्थ का सर्वप्रथम परिचय हुआ और तभी से हमको इसको प्रकाशित कर देने का मनोरथ उत्पन्न हुआ। हमारे जीवन की साहित्योपासना का वह प्रारभ काल था, उसी समय हमको उद्योतन सूरिकी प्राकृत भाषा की महाकथा 'कुवलयमाला' का प्रकाशन करने की भी अभिलाषा उत्पन्न हुई। इन दोनों अभिलाषाओ को साथ लेकर हम अहमदाबाद के गुजरात विद्यापीठ में आये और वहाँ पर पुरातत्त्व मदिर के द्वारा इन दोनो ग्रन्थो के प्रकाशन का आयोजन करते रहे तथा प्रेस में छपने के योग्य प्रेस-कॉपियाँ भी तैयार करवाई। इनमे से 'कुवलयमाला' का तो सिंधी जैन ग्रन्थमाला के ४५-४६ प्रथाक के रूप में भारत के सुप्रसिद्ध प्राच्यविद्या विशारद और हमारे एक परम मित्र डा ए एन. उपाध्ये द्वारा सुसपादित करवा कर हमने इस पूर्व प्रकाशित कर दी। इसके प्रथम भाग के प्रारभ में हमने किंचित् प्रास्ताविक वक्तव्य के रूपमें कुवलयमाला कथा के प्रकाशन का पूर्व इतिहास नाम का जो निबन्ध लिखा है उसमें उक्त कथा के प्रकाशन सम्बन्धी हमारे मनोरथ की सारी बातें लिख दी है। उक्त कथा के प्रकाशन की कहानी भी ठीक प्रस्तुत ग्रन्थ के प्रकाशन की कहानी जैसी ही है। 'कुवलयमाला' का मुद्रणकार्य सन् १९५० मे प्रारम्भ हुआ और उसका प्रथम भाग मूल ग्रन्थरूप सन् १९५६ में तथा दूसरा भाग, सन् १९६९ में मुद्रित होकर प्रकाशित हुआ।

गुजरात पुरातत्त्व मदिर (अहमदाबाद) में ही बैठकर हमने 'प्रबन्ध चिन्तामणि' ग्रन्थका सम्पादन व मुद्रण चालू कर दिया था और तभी उसके साथ प्रस्तुत बालावबोध को भी प्रेस मे दे देना चाहा था परन्तु उपर्युक्त कथनानुसार विदेश में चले जाने के कारण यह काम रुक गया। 'प्रबन्ध चिन्ता-मणि' के कोई ४०-५० पृष्ठ छप चुके थे, पर उसका भी काम उसी कारण से आगे न चल सका। पर फिर जब शाति निकेतन में जाकर सिंघी जैन ग्रन्थ माला का सन् १९३१ में कार्यारंभ किया तो उसके सर्वप्रथम मणि के रूप में हमने उस 'प्रबन्ध चिन्तामणि' को पुन निर्णयसागर प्रेस में सुन्दर रूप से छपवाने को दे दिया और १९३३ में वह ग्रन्थमाला का प्रथम ग्रन्थ स्वरूप प्रकाशित हो गया। उस ग्रन्थ की भूमिका में हमने उसकी भी कुछ प्रकाशनकथा लिखी है। इस प्रकार जिस गुजरात पुरातत्त्व मदिर के माध्यम से हमने इन ग्रन्थो का प्रकाशनकार्य सोचा था, उसमें से 'प्रबन्ध चिन्तामणि' सिंघी जैन माला में सर्व प्रथम स्थान प्राप्त कर यथाशक्य शीघ्र ही प्रकाश में आ गया और उसके पश्चात् ग्रन्थमाला में अन्यान्य कई छोटे-बड़े ग्रन्थ प्रकाशित होते रहे। सन् १९५० तक के २० वर्षों में कोई ४०-४५ जितने ग्रन्थ प्रकाश में आ गये, परन्तु वह कुवलयमाला महाकथा ग्रन्थ जिसको प्रकाश में लाने के लिये हम सन् १९१८ से ही अत्यधिक लालायित थे सन् १९५० में प्रेस में दिया जा सका और कोई बीस वर्ष बाद सन् १९७० में पूर्ण होकर प्रसिद्धि पा सका।

उसीका साथी यह पडावश्यक बालावबोध जिसका मुद्रणकार्य हमने सन् १९५६ में चालू कराया था अब कोई १६-१७ वर्षों के बाद प्रकाश में आनेका अवसर प्राप्त कर रहा है। हमें यह अनुभव कर सतोष हो रहा है कि जिस एक मनोरथ को जीवन के कोई ५५ वर्ष जितने दीर्घकाल तक हम अपने मन में सजोते फिरते रहे और न जाने कहाँ कहाँ हम जिसको अपने अनेक विद्वानो के सम्मुख प्रकट करते रहे, वह अर्द्धमूर्च्छित मनोरथ आज इस प्रकार सफल होने का दिन देख रहा है।

## सिंघी जैन ग्रंथमाला के जीवन का संक्षिप्त सिंहावलोकन

इस ग्रन्थमाला का शुभारम्भ हमने सन् १९३१ में गुरुदेव कवीन्द्र श्री रवीन्द्रनाथ टागुर के विश्व-कल्याणकारी सर्निधान में शांति निकेतन स्थित विश्वविख्यात विश्वभारती विद्यापीठ में बैठ कर

किया। गुरुदेव की महती इच्छा को लक्ष्यकर स्व बाबू श्री बहादुरसिंहजी ने वहाँ पर हमारी प्रेरणा से सिंघी जैन ज्ञानपीठ नाम से जैन शास्त्रो के अध्ययन-अध्यापन हेतु शिक्षापीठ (जैन चेयर) स्थापित किया। उसीके अन्तर्गत जैन ग्रन्थो के प्रकाशन निमित्त प्रस्तुत सिंघी जैन ग्रन्थमाला का प्रकाशन-कार्य भी हमने शुरू किया। बम्बई के प्रख्यात निर्णयसागर प्रेस में ग्रन्थों के मुद्रण की व्यवस्था की। एक साथ अनेकानेक ग्रन्थो का सशोधन, सम्पादन एव मुद्रणकार्य चालू किया गया। अहमदाबाद में गुजरात पुरातत्त्व मदिर द्वारा प्रकाशित करने के लिये जिन ग्रन्थो को हमने प्राथमिकता दे रखी थी, उन्ही ग्रन्थो में से कुछ को हमने सर्वप्रथम छपवाना शुरू किया। ग्रन्थमाला का पहला ग्रन्थ 'प्रबन्ध चिन्तामणि' प्रसिद्ध हुआ। बाद के 'प्रबन्ध कोष', 'विविध तीर्थ कल्प' आदि ३—४ ग्रन्थ भी उसी स्थान के नाम से प्रकाशित हुए। इन ग्रन्थो का प्रकाशन देखकर गुरुदेव भी बहुत प्रसन्न हुए और उन्होंने अपना शुभाशीर्वाद भी, स्वहस्ताक्षरो से अकित, हमें प्रदान किया।

कोई ३ वर्ष बाद स्वास्थ्य एव कार्य की सुविधा की दृष्टि से ग्रन्थमाला का कार्यालय अहमदाबाद लाया गया और वहाँ पर 'अनेकान्त विहार' नामक अपना निजीस्थान बनाकर वही में हमने 'भानुचन्द्र चरित्र', 'ज्ञानबिन्दु प्रकरणादि' ग्रन्थो का सम्पादन एव प्रकाशन कार्य किया। सन् १९४० में स्वर्गीय श्री कन्हैयालाल माणिकलाल मुशी के सद्प्रयत्न से बम्बई में भारतीय विद्या भवन की स्थापना हुई और उनका स्नेह एव सौहार्दभरा आमत्रण पाकर मैंने उनकी प्रवृत्ति में अपना यथायोग्य सहयोग देना स्वीकार किया। बाद में सिंघी जैन ग्रन्थमाला के प्रकाशन सम्बन्धी व्यवस्था का प्रबन्ध भी भारतीय विद्या भवन के अधीन कर देना मैंने निश्चित किया। इस निश्चय में ग्रथमाला के सस्थापक एव सर्वथा सरक्षक स्व श्रीमान बाबू बहादुरसिंहजी सिंघी तथा मित्रप्रवर श्रीमान डॉ पडित श्री सुखलालजी सघवी की पूर्ण सहमति प्राप्त हुई। पडित श्री सुखलालजी इस ग्रन्थमाला के जन्मकाल से ही अन्तरग सहायक और सत्परामर्शदायक बने हुए है तथा कई ग्रन्थरत्नो का इन्होंने स्वय भी सम्पादनकार्य किया है।

स्व बाबू श्री बहादुरसिंहजी का ग्रन्थमाला के विषय में अत्यन्त अनुराग एव उत्साह था। उनकी इच्छा थी कि इस ग्रन्थमाला के कम से कम १०८ ग्रन्थ प्रकाशित होने चाहिये और इसके लिये जितना धन खर्च किया जाय वह करने को वे उत्सुक थे। उनकी ऐसी उत्कट ज्ञानप्रकाशन की भावना को लक्ष कर मैंने भी यथाशक्य एक साथ अनेकानेक ग्रन्थो के सम्पादन एव प्रकाशन की व्यवस्था करने का प्रयत्न किया, परन्तु दुर्भाग्य से सन् १९४४ में उनका स्वर्गवास हो गया और उसके कारण मेरा मानसिक उत्साह भी कुछ शिथिल बन गया, परन्तु श्री सिंघीजी के सत् पुत्र स्व बाबू राजेन्द्रसिंह सिंघी तथा स्व बाबू श्री नरेन्द्रसिंहजी सिंघी ने अपने पूजनीय पिता की भावना को पूर्ण करने की इच्छा से हमने ग्रन्थमाला के सम्पादन एव प्रकाशन कार्य को यथावत् चालू रखने के लिये सद्भावपूर्ण सहयोग देने की अपनी मनोकामना प्रकट की। हमने उनकी इच्छानुसार ग्रन्थ-माला का काय उसी तरह चालू रखा जिस तरह स्व बाबू बहादुरसिंहजी की प्रेरणा से कर रहे थे। सिंघीजी की मृत्यु के बाद भी प्राय २० वर्ष तक ग्रन्थमाला का काय हम उसी तरह करते रहे और उसके कारण अनेकानेक महत्व के ग्रन्थ प्रकाश में आये।

दैवकी दुर्विलासता के कारण पिछले ५, ६ वर्षों में बाबू श्री बहादुरसिंहजी के उक्त दोनो सत्-पुत्रो का भी देहावसान हो गया।

जैसा कि ऊपर सूचित किया है इस ग्रन्थमाला का प्रारभ सन् १९३१ में हुआ। ४२ ४३ वर्ष के इसके जीवनकाल के दर्मियान इसके द्वारा छोटे-बडे कोई साठ से अधिक ग्रन्थ प्रकाश में आये। इसके लिये स्व सिंघीजी ने और उनके बाद उनके सत्पुत्र बाबू श्री राजेन्द्रसिंहजी और श्री नरेन्द्र-सिंहजी ने हजारो रुपये खर्च कर ग्रन्थमाला का सर्व प्रकार सपोषण किया। हमारे निमित्त भारतीय विद्या भवन को भी हजारो रुपये की आर्थिक सहायता प्रदान की। लाखो की कीमत की बडी मूल्यवान

हजारों पुस्तकें भवन को प्रदान कर उसकी लाइब्रेरी को सुसमृद्ध बनाया। ग्रन्थमाला का प्रकाशन सम्बन्धी प्रबन्ध भवन को सौंप कर उसकी साहित्यिक जगत में विशिष्ट प्रतिष्ठा बढाई।

सिंघी जैन ग्रन्थमाला में जितने ग्रन्थ प्रकाशित हुए, वे भारतीय साहित्य भंडार के अनमोल रत्न जैसे हैं। देश और विदेश के सभी प्राच्य विद्या अभिज्ञ विद्वानों ने मुक्त-कंठसे इनकी प्रशंसा की। भारत सरकार द्वारा नियुक्त संस्कृत भाषा आयोग ने इस ग्रन्थमाला को भारत की एक सर्वश्रेष्ठ ग्रन्थमाला के रूप में प्रमाणित किया। इसी ग्रन्थमाला की गुणवत्ता को लक्ष्य कर जर्मन ओरिएंटल सोसायटी जैसी विश्व के प्राच्यविदों की श्रेष्ठतम संस्थाने हमको अपनी आनरेरी सदस्यता प्रदान कर हम जैसे एक अतिसामान्य विद्याभ्यासी को भी वह गौरव प्रदान किया जो आज तक भारत के किसी भी अन्य विद्वान को (केवल स्व. सर रामकृष्ण भांडारकर को छोडकर) नहीं किया गया। यह गौरव हम अपना नहीं मानते अपितु सिंघी जैन ग्रन्थमाला का गौरव समझते हैं। हमको केवल इस बात से आत्मसंतोष होता है कि हम अपने क्षुद्र जीवन में इस प्रकार ग्रन्थमालास्वरूप छोटीसी नौका का आधार पाकर दुस्तर भवनदी को पार करने में प्रवृत्त हुए हैं।

ग्रन्थमाला के मूल संस्थापक और उनके पितृभक्त पुत्र भी चले गये। इसलिये ग्रन्थमाला अब एक प्रकार से निराधार दशाका अनुभव कर रही है। इसी तरह ग्रन्थमाला के एक हितैषी भारतीय विद्या भवन के कुलपति और हमारे प्रिय मित्र श्री कन्हैयालालजी मुंशी भी अपनी सारी स्थूल समृद्धि और लीला-लक्ष्मी को छोडकर वैकुंठ में वास करने चले गये। श्री मुंशीजी के विशेष आग्रह से ही हमने ग्रन्थमाला का कार्यप्रबन्ध भारतीय विद्या भवन को सौंपा है।

अब हमारा शरीर भी क्षीण हो चुका है और हम भी अब उसी मार्ग की ओर झांक रहे हैं जिस पर से ये अपने अन्यान्य साथी चले गये हैं।

ग्रन्थमाला के भविष्य में क्या लिखा है, वह हमें ज्ञात नहीं, पर हमारे द्वारा सम्पादित कुछ ग्रन्थ अभी अधूरे पडे हैं। हम इनका उद्धार कर सकेंगे या नहीं, यह तो वही विधाता जाने जिसने प्रस्तुत ग्रन्थ को प्रकाश में लाने के लिये हमें यह अवसर दिया है। यदि वैसा थोडा सा भी और अवसर हमें मिल गया तो हम उन ग्रन्थों को भी यथातथा प्रकाश में रखने का प्रयत्न करना चाहते हैं।

## ग्रन्थ के सम्पादक विद्वान् के प्रति आभार प्रदर्शन

भाषाशास्त्र के अभिज्ञ विद्वान् डा. श्री प्रबोध पंडित ने कई प्राचीन हस्तलिखित प्रतियों के आधार पर बहुत परिश्रमपूर्वक ग्रन्थ का शुद्ध वाचन तैयार करने का जो प्रयत्न किया है और उसके साथ भाषा विश्लेषणात्मक प्रौढ निबन्ध संकलित कर एवं विशिष्ट शब्दों का व्युत्पत्ति-दर्शक शब्द कोश तैयार कर ग्रन्थ की उपयोगिता प्रदर्शित करने का जो श्रम उठाया है, उसके लिये मैं इनका हार्दिक अभिनंदन करता हूँ।

डॉ. प्रबोध मेरे एक अनन्य विद्वानमित्र पंडित श्री बेचरदासजी के सुपुत्र हैं। पंडित श्री बेचरदासजी का साहित्यिक सम्बन्ध मेरे साथ बहुत पुराना है। उतना ही पुराना जितना प्रस्तुत प्रकाश्यमान ग्रन्थ के साथ रहा है। सन् १९१९ में जब मैंने पूना में जैन साहित्य संशोधक नामक समिति की स्थापना की और उसके द्वारा 'जैन साहित्य संशोधक' नामक शोध विषयक त्रैमासिक पत्र का प्रकाशन करना निश्चित किया तब उस काम में सहायक के रूप में श्री पंडित बेचरदासजी को मैंने अपने पास बुलाया था। तभी से उनका और हमारा पारस्परिक घनिष्ठ स्नेह सम्बन्ध चला आ रहा है। मैं जब पूना से अहमदाबाद में गुजरात पुरातत्त्व मंदिर का संचालन करने के लिये गया तो बाद में पंडितजी श्री बेचरदासजी को भी उस ज्ञान मंदिर में एक सुयोग्य अध्यापक तथा विद्या

सहायक के रूप में आमंत्रित किया। पंडितजी श्री बेचरदासजी प्राकृत भाषा एवं जैन शास्त्रों के बड़े मर्मज्ञ विद्वान हैं। इन्होंने कई महत्त्व के ग्रन्थों का संशोधन, संपादन एवं आलेखन आदिका कार्य किया है। सिंघी जैन ग्रन्थमाला में भी इनके सम्पादित एक दो ग्रन्थ प्रकाशित हुए हैं। भारत सरकार ने इनकी विद्वत्ता को उपलक्ष कर इनको सम्मानित किया है। इस प्रकार सिंघी जैन ग्रन्थ-माला में इन दोनों पिता पुत्र विद्वानों द्वारा गुम्फित ग्रन्थ रूपी पुष्पों का समावेश होने से, ग्रन्थमाला की जो शोभावृद्धि हुई है। इनके इस प्रकार के वाङ्मयात्मक सहयोग के लिये मैं इनके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करना चाहता हूँ।

आशा है ग्रन्थमाला के सहृदय अध्येतावर्ग प्रस्तुत प्रकाशन को प्राप्त कर प्रमुदित होंगे।

मुनि जिनविजय

श्री हरिभद्र सूरि
स्मृति मन्दिर
चित्तौडगढ़–राजस्थान
दि ७ जुलाई १९७३

# PREFACE

A study of the Gujarati Language in the 14th century was undertaken by me in 1947 when I began my studies in Indo Aryan at the University of London A study of the language based on the narratives and illustrative stories from the text, together with a critical edition of the narrative materials and an etymological index of the text was submitted to the University of London in 1949 as partial fulfilment for the degree of Doctor of Philosophy Later on, I edited the complete text and prepared a complete etymological index, the section on grammar required additions and alterations in light of the complete text instead of rewriting that section, I have tried to present an overall picture of phonological and grammatical changes in Gujarati, using mainly the data from the text, in a section on the historical phonology of Gujarati vowels The etymological index will make up for the items which are missed in the grammar section The continuity of the grammar section is not maintained, there are also some terminological discrepancies for this, I crave indulgence of the learned readers The press copy was submitted to the Singhi Series in 1956 various delays, including the change of the printing press-from Nirnayasagar of Bombay to Aryabhushan of Poona- held up the publication The findings of the study, presented after a delay of about two decades, may, however, be of some use in reconstructing the history of Gujarati language

After the press copy was ready, a number of manuscripts of Tarunaprabha's sadāvaśyaka vrtti were noticed in various Bhandāras apparently this was quite a popular text Further collations may bring out useful data for a study of dialects of old Gujarati, and provide a fruitful exercise in textual criticism

Here I take the opportunity of expressing my deep gratitude to Professor Sir Ralph Turner and Dr A Master, for valuable suggestions and guidance in the preparation of this study My father, Pandit Bechardas Doshi cleared many points in the interpretation of the Prakrit portion and Muni Punyavijayji explained many theological terms of the text I am indebted to them for their help Thanks are due to Muni Jinavijayji, general editor of the Singhi Jain Series and the authorities of the Bharatiya Vidya Bhavan for including this study for publication in their esteemed series I acknowledge my thanks to the authorities of the Bikaner, Bhandarkar Oriental Research Institute, Limbdi and Patan collections for lending me the mss

University of Delhi
Delhi

P. B Pandit

## ABBREVIATIONS

| | |
|---|---|
| Āv | Die Āvaśyaka-Erzalungen ed Leumann E Leipzig 1897 |
| BH | Bhavisatta kaha von Dhanavala ed Jacobi H Munchen 1918 Separate mention is made when Gune and Dalal s edition is used |
| BL | Origin and Development of Bengali Language Chatterji S K Calcutta 1924 |
| CM | Les Chants Mystiques de Kanha et de Saraha ed Shahidullah M Paris 1928 |
| EA | Evolution of Awadhi Saksena B 1937 |
| GL | A study of the Gujarati Language of the 16th century ( V S ) ed Dave T N London 1933 |
| GP | Gujarati Phonology, Turner R L published in JRAS 1921 |
| HC | Prakrit Grammar of Hemacandra |
| HOS | Harvard Oriental Series |
| HP | Harivamsapurana von Puspadanta ed Alsdorf L Hamburg 1936 |
| LM | La Formation de le langue Marathe Bloch J Paris 1920 |
| MP | Mahapurāna of Puspadanta 3 vols ed Vaidya P L Bombay 1941 |
| OWR (Tessitori) | Old Western Rajasthani—in the sense used by Tessitori L P in his articles in Indian Antiquary, 'Notes on the Grammar of the Old Western Rajasthan with special reference to Apabhramsa and to Gujarati and Marwari', vols 43 44, 45 1914 16 |
| SC | Sanatkumaracaritam ed Jacobi H Munchen 1921 |
| SR | Sandeśa-rāsaka ed Muni J V and Bhayani H Bombay 1945 |
| Veli | Veli Krisan Rukmani ri ed Thakur R and Parik S Hindustani Academy Prayag 1931 |
| BSOS | Bulletin of the School of Oriental ( now 'and African' ) Studies |
| JAOS | Journal of the American Oriental Society |
| JASB | Journal of the Asiatic Society of Bengal |
| *JRAS* | *Journal of the Royal Asiatic Society* |
| NPS | Nagari Pracarini Sabha Patrika vol x 1990 V S |
| LSI | *Linguistic Survey of India ed Sir George Grierson* |
| ND | Nepali Dictionary Turner R L London 1931 |
| Sk | Sanskrit |
| Pā | Pali |
| Pk | Prakrit |
| OG | Old Gujarati |
| MG | Modern Gujarati |

Transliteration is followed according to the convention of the Royal Asiatic Society

# A Study of the Gujarati Language in the 14th Century

## 1 The text and its significance

The wealth of documentary evidence for the history of the Gujarati Language is made well known by Sir George Grierson's remark in the Linguistic Survey of India, ' We have thus a complete chain of evidence as to the growth of the Gujarati language from the earliest times No single step is wanting The line is complete for nearly four thousand years ( Vol ix part ii, p 327 ) But at the same time the paucity of critical editions of early Gujarati is also remarkable Much material still lies in Gujarati mss and marginal glosses of Pk mss The earliest specimens of the Gujarati language date from 1330 V S There are four fragmentary prose pieces (in all, less than 200 lines) from 1330 to 1369 V S, while this work is a detailed document containing popular narratives, written in 1411 V S This work is, not only the earliest detailed document of Gujarati, but one of the earliest in the New Indo-Aryan languages

Ṣaḍāvaśyaka vrtti was composed at Anahilla pattana, now Patan, then the seat of Gujarati learning and the capital of the famous Solamki dynasty It is a Gujarati commentary on Ṣaḍāvaśyaka, composed by Tarunaprabha, pupil of Jinacamdrasūri of the kharatara gaccha The praśasti at the end of the work says that it was composed under the rule of Emperor Pirojasaha ( Firoz Tughalaq )

There are four mss available, of which one from the Bikaner collection is written in 1412 V S, the other three are from the Bhandarkar Oriental Research Institute ( not dated ) the Limbdi ( 1419 V S ) and the Patan ( 1503 V S ) collections

Sadavaśyaka is an important Jain text, both for monks and for laymen It includes important feature of the Āvaśyaka literature in its stock of stories which are narrated to illustrate the power of various vows to be observed by Jains The stories were told from generation to generation in Jain temples and houses Dry descriptions of virtues and vices were made palatable by introducing stories in a popular medium These thirty one popular stories are therefore, the nearest approximation to the spoken Gujarati of the period under examination

It is an important phenomenon that our best ms is written just one year after the composition of the text At the same time, the other two the BORI and the Limbdi mss are written between 1411-1419 V S, thus, of the four mss available three are written during the first ten years succeeding the composition of the text evidence which cannot be disregarded in the restoration of the text So I have edited the text eclectically By presenting the internal evidence I have been able to show the probable course of text transmission, which has helped me judge the authenticity of various readings, and to fix the date of the BORI ms

## 2 Description of the Mss

The following Mss have been used in preparing the text —

( 1 ) B A paper ms from Bikaner, Mahim Bhakti Bhandar This is a well preserved ms in good handwriting It has 308 folios, measuring 9" × 3", margin of half inch on right and left, a little less on top and bottom ten lines to a page till folios 199 and 9 lines thereafter The marginal space does not vary, and the whole ms is by one hand It has 40 letters to a line, except lines 3 4, 5, 6, which have an average of 35 letters due to the space left in the middle

The colophons (see appendix) clearly say that the work was composed by Tarunaprabha on Saturday, Dipotsava day 1411 V S at Anahilla-pattana, and the present ms was written by Pandita Mahipāka on Friday, 9th day of the bright half of Caitra, 1412 V. S The elaborate praśasti stanzas at the end give the genealogies of the teachers of the author and the patron

The margins of the text are indicated by thick red lines on both sides, and two big red dots on the two sides, and a third red dot in the middle of the page in a 1" sq The middle dot is perforated, and the edges of the hole are worn, indicating that the paper mss were also preserved by binding with string The red dots and the lines together with the size of the paper indicate a palm-leaf origin (cp Vaidya MP Vol I p xi, Hertel HOS Vol 12 p 38)

The ms is written on a thin paper and ink is well preserved The corrections in the ms are indicated by a kākapada in the line and the same in the margin together with the no of the line When some words are to be deleted from the body of the text, a yellow pigment is rubbed over the unrequired words, or marks like ' , or a wavy line is placed over those words Usual punctuation signs i e of danda and ardha-danda, are used Vertical strokes over the words are used as a device for the punctuations Usually padimātrā is used

The ms begins with —Arham shri Gautamasvāmine namah Surāsurādhīśamahīśa-namyam pranamya samyag jinarājaviram, subodham artham dinakrtyasatkam likhāmy abuddhipratibodhanāya and ends with śivam astu Bhadram bhavatu Samasta sādhu samudāyasya Ācamdrārkkam nandatu

The text presented by our ms is as good as an autograph copy, but at the same time an autopsy and a comparison with other mss shows that the haplographies and other eye-mistakes cannot be explained without the existence of a lost autograph

Of all available mss this is the oldest and best

(ii) Bh A paper ms from Bhandarkar Oriental Research Institute, Poona No 797 of 1895-1902

Though worm-eaten at many places this ms is preserved in a good condition, and is written in clear bold hand-writing It has 342 folios, measuring 9½' × 4', margin of 1" to right and left, a little less on top and bottom ten lines to a page, 36 letters to a line, except lines 4, 5, 6 7, which have an average of 27 due to the space kept in the middle

The colophons give the same date and place of composition The last page giving the date of copying is lost and instead a new paragraph is added at the end, in later hand, which gives the name of the person who, at the suggestion of his master, presented the ms to the bhāndāgara The loss of the last page can be easily explained As the person who possessed the ms wanted to preserve his name, and not the name of the scribe, threw away the last page, which did not contain anything by way of text, but which contained the name of the scribe and the date of copying and then inserted his name and his master's name

The prasasti in this and the remaining two mss is short Stanzas 14 32, which give the genealogy of the patron in B are not given Evidently, the patron of the B was not the patron of the scribes of the other mss

The margins are indicated by thick red lines on both sides and two large red dots on the two sides, and a third red dot in the middle of the page in a 1½' sq (this measurement is not uniformly observed) kept in the centre The central dot is perforated by a very pointed needle, but it appears that the hole was never used for tying the ms. with a string, as the edges of the hole are not worn The red dots and the decorative lines indicate a palm-leaf origin (see above)

The ms is written on a thick, nice glazed paper, and the ink is well preserved Folios are numbered twice in the margin in different hands till pp 134, and then till end in one hand only

There are marginal corrections and punctuations by a later hand the corrections are indicated in the same way as B There are a few intralinear corrections here and there, there are a few marginal gloss, which explain and give equivalent old Gujarati words for Sk or Pk words This is the only ms which gives marginal gloss

Usually padimatrā is used

The ms beings with Arham Sri Gāutamasvāmine namah Surāsurādhisamahisanamyam etc and ends in the first hand by Sri camdragacchalamkāra Sri Sri kharataragachhadhipati Sri Jinacamdrasūriśisyaleśa Sri Tarunaprabhasūribhih Sri mamtri—, and the rest is lost

This ms with its clear hand writing, careful marks of punctuation, and intralinear dissolution of sandhi, with marginal gloss and careful corrections in the margin, on the whole leaves an impression of a very carefully copied ms, and though the date of copying is lost, it is an important aid in restoring the text

(iii) L A paper ms from Limbdi Bhandār

Written in slovenly handwriting, this ms has 154 folios, measuring 11′ × 4½′, margin of about half inch on both sides, a little less on top and bottom it has 15 lines to a page, 50 letters to a line, except lines 6, 7, 8, 9, 10, due to the space kept in the middle

The colophons (see appendix) give the same date and place of composition the date of copying is given as the 5th day of the bright half of Pâusa, 1419 V S i e eight years after the composition of the text This ms is also copied at Patan The praśasti stanzas 14–32 are dropped

The margins are indicated by ordinary double black lines on both sides, and there is a space of about 1′ in the shape of a parabola in the middle The centre is perforated but it seems that it has never been used for binding the ms as the edges are not worn

There are no punctuation marks above the lines, and every word is separated in writing The ms is full of blunders like dharmma-ksau for karmma-ksau luddhenam for tutthenam, and frequent ommissions and lacunae show that it is carelessly copied There are very few marginal corrections, (in spite of innumerable mistakes) and whatever there are, are in very inferior hand Corrections are mainly done by deleting the wrong words in ordinary ink, or rubbing yellow pigment over the wrong word The ms is written on such an inferior paper that the scribe has sometimes to leave some space for fear of spreading ink

Use of padimatra is less frequent The ms begins with —namah sarvajnaya Namah Srutadevatayâi Sri Gâutamasvāmine namah Surāsuradhisamahisanamyam etc and ends with —šubham bhavatu šubham astu

This ms, as it will be seen later, has its exemplar in Bh, and hence it is not useful as apparatus criticus, though the orthography of the ms helps in studying scribal habits

(iv) P A paper ms from Patan, śri sangh no jain jñān bhandar, no 691

Closely written on an ordinary paper, it contains 196 folios a margin of 1′ on the right and left, a little less on top and bottom, twelve lines to a page, 51 words to a line, except lines 5, 6, 7, 8, due to the space left in the middle

The colophons give the same date of composition and the date of copying as 11th day of the dark half of Jeth Tuesday, 1508 V S, at Saraswati Pattana, i e Anahilla Pattana The praśasti stanzas 14–32 are, as in two other mss, omitted

The margins are marked by ordinary black lines on both sides. There is a space of 1'' sq. left in the middle. The ms. is written on a thick but inferior paper. There are few marginal corrections probably by a later hand, and no punctuation marks above the line. Use of *padimātrā* is very rare.

The ms. begins with — Arham Śrī Gautamasvāmine namaḥ. Surāsurādhiśama-hīśānamyam etc., *and ends with* ubham bhavatu śubham astu lekhakavācaka suśrāvakavargasya anuṣṭubhām sahastram sapta tryakṣarasaṃkhyayā, jñeyāni vṛttāv atra sādhikāni manīṣibhiḥ 1

The last line remains unfinished, and a later hand has added other lines (see appendix), the name of the gaccha to which the scribe belonged is cleverly erased by a later hand, and re-written as 'Kharatara gacchīya'. Perhaps the last line contained the name of the scribe.

The ms., though inferior as regards its descent is concerned, is carefully copied, and has preserved some good readings though in many cases we find the text modified by dialectal influence — in space and time — and therein lies the importance of the ms.

## 3 Orthography

**3 1** These mss. are written in a popular spoken language about a popular topic. Four mss. three of which are written during first eight years of the composition of the text, the fourth, a hundred years later, all at the same place create a problem of their own. Varying scribal habits, dialectal differences and the influence of a standard language are the principal factors influencing the orthography of our text.

**3 2** There are two main sources of variants. Many of them are, no doubt, the result of orthographic errors-mistakes of the scribes— But when we find certain cases repeated again and again in a consistent way, we cannot impute those errors to the scribes only: they must have their basis in the existing conditions of the language. More so when we are dealing with a text which is written in a popular current language, (for a similar case regarding Pk. mss. see Leumann Āv introduction.)

Of our mss. P provides a good example of scribal peculiarities. It is copied in 1509 v. s. and therefore, later than the other three though copied at the same town. Its peculiarities are:

It writes -tau post pos. for -itau[1], thakāu thaka post pos. for thi-, and generally it has huau hua, for huyau huya. Add to this stray variants like jesi for jisi[2], thahara for tāharā, which would, on the whole suggest that the scribe of the P hails from a different dialectal area. Dialectal differences already appear in the literature of the Pre Gujarati period, i. e. in the Ap. works, (as reflections of dialectal differences in the deśabhāṣā, see Jacobi BH p. 68) and in the OWR texts also dialectal differences are evident (Turner GP p. 333)

Bh. once reads thāharau for tāharau which is again an important indication of early development of this form though foreign to the language of the text.

L. has often a y glide in forms like isau isyau, karisu karisyai, and it also writes cyāri for ciyari.

**3 3** In these cases, dialectal differences can be ascribed to particular scribes, because of the relative frequency of particular readings. But there is another group of variations which is not peculiar to any scribe or ms. but occurs intermittently in all the

1 P is so rigorous in this matter that at § 85 P alters a correct reading karai tau to kara tau, also note the reading at § 113.

2 The text history of this reading leaves no doubt that it is not a scribal error. B omits it. BH has only [illegible] and adds [illegible] in the margin, while P has jeu. What is certain is that a conjunctive particle was needed and the scribe of the P wrote the one which he used.

